हैं। वीच-वीच में प्रफुल्ल वेले की वल्लियाँ हैं मानों नवेली प्रकृति के सौंधे ओठों में दशनपंक्ति दमक रही है। भ्रमर मँडरा रहे हैं। परन्तु सब स्तब्ध हैं। तुम्हारे गान के जादू ने उन्हें मोहित कर रखा है।

पर मैं ही शान्त नहीं हूँ। शान्त कैसे रहूँ। न जाने कैसे तुम मेरी हृदय-गाथा जान गये हो और उसी को गा रहे हो। मेरा मन तो गरोर-मरोर उठता है। फिर मैं विह्वल और विमुग्ध कैसे न होऊँ?

आज मेरे अहोभाग्य हैं। तुम्हारे गान की बदौलत मेरी हृदय-गाथा अनन्त में निरन्तरता और नित्यता पा रही है।

प्राणेश, तुम मेरे हृदय की समस्त गाथा इसी प्रकार गा डालो।

तुम तो मेरे पास हो—

मैं कुटी बन्द करके आसन पर सगर्व बैठा था। उस कुटी को मैं विश्व समझता था और अपने को उसका महाराज! अपने मद में मैं चूर था।

न जाने कैसे तुम भीतर आ गये। मन्त्रमुग्ध की भाँति आसन का एक कोना मैंने तुम्हारे लिए छोड़ दिया। तुम बैठ गये। मैं धीरे-धीरे खसकने लगा। उस पर तुम्हारा अधिकार बढ़ने लगा। मैं भूमि पर आ गया। तुम आसन पर पूर्णतः आसीन हो गये।

मैं निर्निमेष नयनों से, अवाक् होकर, तुम्हारी सुन्दरता निरखने लगा। मुझे उसमें प्रतिक्षण नवीनता मिलने लगी। इधर मेरे हाथ तुम्हारे पाँव पलोटने लगे।

अकस्मात् प्रचंड पवन चलता है। कुटी हिलने लगती है। घनघोर घटा घिर कर बरसने लगती है। विद्युत्पात होने लगते

हैं। प्रलयकाल उपस्थित होता है। पर मैं अशांत, विचलित या भीत नहीं होता हूँ। क्योंकि तुम मेरे पास हो।

जाग्रति—

हे नाथ, मुझे उस लोक में जाग्रत करो जहाँ मैं सारे संसार के दुःख को अपने ऊपर ले लेने के सुख में मत्त हुआ विचरूँ। निखिल विश्व का ताप जहाँ मेरे रक्त की ऊष्मा बनाये रक्खे और अनंत विश्व-वेदना मेरे संगीत की सामग्री बने।

जहाँ एकमात्र तुम्हीं मेरे संगी हो, और सब प्राणियों की कामना मुझमें एकत्र होकर तुमसे प्रणय करने की शक्ति दे।

जहाँ भुवन का भुवन मेरा भवन हो और ससीम जीवन के वदले असीम जीवन पाकर मैं तुम्हारे साथ नित्य नई क्रीड़ा किया करूँ।

समय की सहायता—

जिस समय तुम देखते हो कि सूर्य की ज्वाला बरसाने वाली रश्मियों से संसार भस्म हुआ चाहता है, उस समय तुम अपनी करुणा से द्रवित होकर मेघ रूप में वरस कर सारी पृथ्वी को जीवन प्रदान करते हो। उसी प्रकार जव तुम देखते हो कि संताप से मेरा हृदय भस्म हुआ चाहता है, उस समय तुम मेरी आँखों से सावन-भादों की झड़ी लगा देते हो और मेरा हृदय शीतल हो जाता है।

जिस समय तुम देखते हो कि विशालकाय गजराज किसी परम लघु उद्वेग से हार कर विचलित हो रहा है, उस समय तुम उसके गण्डस्थलों से मद वहाने लगते हो और वह प्रकृतिस्थ हो जाता है। उसी प्रकार जिस समय तुम देखते हो कि मेरा मन क्षुब्ध हो रहा है और क्रुद्ध सागर में पड़े पोत-सी मेरी दशा हो

रही है उस समय तुम मेरे आँसू बहाने लगते हो और मैं शांत हो जाता हूँ।

मिलन वेला—

प्रियतम से मिलने की बेला आ गई।

रागवती उषा आकाश से मिलकर उसमें लीन हो रही है और सौभाग्य-सूर्य का उदय हो रहा है।

दिनकर के लिए पद्म अपना हृदय खोल रहे हैं, भ्रमर गान कर रहे हैं और निस्तब्ध पवन तरंगित हो रहा है।

संसार प्रसुप्त है और प्रियतम खड़ा हुआ है। चलो मिलने का ऐसा अवसर भला कहाँ मिलेगा ?

चुम्बन—

दिन भर मैं उनके लिए अपने को सजाने और गर्वपूर्वक दर्पण में देखने में लगा रहा।

संध्या हुई और सूर्य के वियोग से प्रकृति निस्तब्ध हो गई। सारे दृश्य बदल गये। मैं भी थककर सो गया।

वे कृपापूर्वक आये पर ममता के कारण मुझे जगाया नहीं। केवल मेरा चुम्बन किया और चल दिये।

उस कोमल चुम्बन से मेरी कठोर निद्रा भङ्ग हुई। मैं आँखें मलकर चकित-सा देखने लगा। उनके चरणों की चाँप सुनाई पड़ती थी। मैंने उनके पीछे दौड़ना चाहा। पर चुम्बन ही के आनंद में मैं इतना विह्वल और कृतकृत्य हो रहा था कि मेरे पैर न उठे।

त्वरा—

प्राणेश के लिए प्रस्तुत होकर मैं आँगन में बैठी हूँ। मेरे हाथों में सजी हुई आरती का थाल है! पर अभी तक वे आये नहीं।

जिसे समाचार देने को भेजा था वह भी नहीं लौटा। समय चला जा रहा है। आरती के दीपक मन्द पड़े जा रहे हैं। क्या जाने कब वे बुझ जायँ।

माला के फूल एक एक करके खिल रहे हैं और उनके सुगन्ध को पवन चुराये लिये जा रहा है। नूपुरों के घुँघरू बज-बजकर एक एक करके झड़े जा रहे हैं। कुछ ही समय में वे नीरव हो जायँगे।

चित्त की मंजुल भावनाएँ उद्वेग बन-बन कर विनष्ट होती जा रही हैं। पर अब भी समय है। मैं ही उनके पास क्यों न चलूँ।

———

# 'समुद्र-संतरण' और 'बिसाती'

लेखक—श्रीजयशङ्कर 'प्रसाद'

ये भाव-प्रधान कहानियाँ हैं। इनमें कथांश कम और वातावरण एवं भाव-चित्रण अधिक है। अभिव्यञ्जना की प्रणाली काव्यात्मक तथा भाषा आलंकारिक है। कथा के मूल भाव के अनुरूप ही कथा-पीठिका की भी स्थापना इन रचनाओं की विशेषता है। इनमें आधार-आधेय का सुन्दर सामंजस्य सर्वत्र प्राप्त होता है। आत्म-सन्तुष्टि और भावुकता के सम्मुख सामाजिक प्रतिबन्ध एवं विधि-विधान की कुछ चल नहीं सकती—इसे 'समुद्र-संतरण' में चित्रित किया गया है। 'बिसाती' का प्रतिपाद्य विषय है प्रेम-जनित अनन्यता, कोमलता, स्वतंत्रता और विरक्ति जो काल और स्थिति का बन्धन नहीं मानती।

## तीसरी तरंग—

### १ समुद्र-संतरण

क्षितिज में नील जलधि और व्योम का चुम्बन हो रहा है। शान्त प्रदेश में शोभा की लहरियाँ उठ रही हैं। गोधूली का करुण प्रतिबिम्ब, वेला की वालुकामयी भूमि पर दिगन्त की प्रतीक्षा का आवाहन कर रहा है।

नारिकेल के निभृत कुंजों में समुद्र का समीर अपना नीड़ खोज रहा है। सूर्य्य लज्जा या क्रोध से नहीं, अनुराग से लाल, किरणों से शून्य, अनन्त रसनिधि में डूबना चाहता है। लहरियाँ हट जाती हैं। अभी डूबने का समय नहीं है, खेल चल रहा है।

सुदर्शन प्रकृति के उस महा अभिनय को चुपचाप देख रहा है। इस दृश्य में सौन्दर्य का करुण संगीत था। कला का कोमल चित्र नील-धवल लहरों में बनता-बिगड़ता था। सुदर्शन ने अनुभव किया कि लहरों में सौर जगत झोंके खा रहा है। वह इसे नित्य देखने आता; परन्तु राजकुमार के वेष में नहीं। उसके वैभव के उपकरण दूर रहते। वह अकेला साधारण मनुष्य के समान इसे देखता, निरीह छात्र के सदृश इस गुरु दृश्य से कुछ अध्ययन करता। सौरभ के समान चेतन परमाणुओं से उसका मस्तक भर उठता। वह अपने राजमंदिर को लौट जाता।

सुदर्शन बैठा था किसी की प्रतीक्षा में। उसे न देखते हुए, मछली फँसाने का जाल लिये, एक धीवर-कुमारी समुद्र-तट से कगारों पर चढ़ रही थी—जैसे पंख फैलाये तितली। नील भ्रमरी-

सी उसकी दृष्टि एक क्षण के लिये कहीं नहीं ठहरती थी। श्याम-सलोनी गोधूली-सी वह सुन्दरी सिकता में अपने पद-चिह्न छोड़ती हुई चली जा रही थी!

राजकुमार की दृष्टि उधर फिरी। सायंकाल का समुद्र-तट उसकी आँखों में दृश्य के उस पार की वस्तुओं का रेखा-चित्र खींच रहा था। जैसे; वह जिसको नहीं जानता था, उसको कुछ-कुछ समझने लगा हो, और वही समझ, वही चेतना, एक रूप रख कर सामने आ गई हो। उसने पुकारा—"सुंदरी!"

जाती हुई सुन्दरी धीवर-बाला लौट आई। उसके अधरों में मुसकान, आँखों में व्रीड़ा और कपोलों पर यौवन की आभा खेल रही थी, जैसे नील मेघ-खण्ड के भीतर स्वर्ण-किरण अरुण का उदय।

धीवर-बाला आकर खड़ी हो गई। बोली—"मुझे किसने पुकारा?"

"मैंने।"

"क्या कहकर पुकारा?"

"सुन्दरी।"

"क्यों मुझमें क्या सौन्दर्य है? और है भी कुछ, तो क्या तुमसे विशेष?"

"हाँ, मैं आज तक किसी को सुन्दरी कहकर नहीं पुकार सका था; क्योंकि यह सौन्दर्य-विवेचना मुझमें अब तक नहीं थी।"

"आज अकस्मात् यह सौन्दर्य-विवेक तुम्हारे हृदय में कहाँ से आया?"

"तुम्हें देखकर मेरी सोई हुई सौन्दर्य-तृष्णा जाग गई।"

"परन्तु भाषा में जिसे सौन्दर्य कहते हैं, वह तो तुममें पूर्ण है।"

"मैं यह नहीं मानता; क्योंकि फिर सब मुझी को चाहते,

सब मेरे पीछे बावले बने घूमते। यह तो नहीं हुआ। मैं राजकुमार हूँ; मेरे वैभव का प्रभाव चाहे सौंदर्य का सृजन कर देता हो। पर मैं उसका स्वागत नहीं करता। उस प्रेम-निमंत्रण में वास्तविकता कुछ नहीं।"

"हाँ, तो तुम राजकुमार हो! इसीसे तुम्हारा सौंदर्य सापेक्ष है।"

"तुम कौन हो?"

"धीवर-बालिका।"

"क्या करती हो?"

"मछली फँसाती हूँ।"—कहकर उसने जाल को लहरा दिया।"

"जब इस अनन्त एकान्त में लहरियों के मिस प्रकृति अपनी हँसी का चित्र दत्तचित्त होकर बना रही है, तब तुम उसीके अञ्चल में ऐसा निष्ठुर काम करती हो?"

"निष्ठुर है तो, पर मैं विवश हूँ। हमारे द्वीप के राजकुमार का परिणय होनेवाला है। उसी उत्सव के लिये सुनहली मछलियाँ फँसाती हूँ। ऐसी ही आज्ञा है।"

"परन्तु वह ब्याह तो होगा नहीं।"

"तुम कौन हो?"

"मैं भी राजकुमार हूँ। राजकुमारों को अपने चक्र की बात विदित रहती है, इसीलिये कहता हूँ।"

धीवर-बाला ने एक बार सुदर्शन के मुख की ओर देखा; फिर कहा—

"तब तो मैं इन निरीह जीवों को छोड़े देती हूँ।"

सुदर्शन ने कुतूहल से देखा, बालिका ने अपने अञ्चल से सुनहली मछलियों की भरी हुई मूठ समुद्र-जल में बिखेर दी, जैसे जल-बालिका वरुण के चरण में सुवर्ण-सुमनों का उपहार दे रही

हो। सुदर्शन ने प्रगल्भ होकर उसका हाथ पकड़ लिया, और कहा—"यदि मैंने झूठ कहा हो, तो ?"

"तो कल फिर जाल डालूँगी।"

"तुम केवल सुन्दरी ही नहीं, सरल भी हो।"

"और तुम प्रपंचक हो।"—कहकर धीवर-वाला ने एक निश्वास ली, और सन्ध्या के समान अपना मुख फेर लिया। उसकी अलकावली जाल के साथ मिलकर निशीथ का नवीन अध्याय खोलने लगी। सुदर्शन सिर नीचा करके कुछ सोचने लगा। धीवर-वालिका चली गई। एक मौन अंधकार टहलने लगा। कुछ काल के अनंतर दो व्यक्ति एक अश्व लिये आये। सुदर्शन से बोले—"श्रीमन्, विलम्ब हुआ। वहुत-से निमन्त्रित लोग आ रहे हैं। महाराज ने आपको स्मरण किया है।"

"मेरा यहाँ पर कुछ खो गया है, उसे ढूँढ़ लूँगा तब लौटूँगा।"

"श्रीमन्, रात्रि समीप है।"

"कुछ चिंता नहीं, अभी चंद्रोदय होगा।"

"हम लोगों को क्या आज्ञा है ?"

"जाओ।"

सब लोग गये। राजकुमार सुदर्शन बैठा रहा। चाँदी का थाल लिये रजनी समुद्र से कुछ अमृत-भिक्षा लेने आई। उदार सिन्धु देने के लिये उमड़ उठा। लहरियाँ सुदर्शन के पैर चूमने लगीं। उसने देखा, दिगंत-विस्तृत जलराशि पर कोई गोल और धवल पाल उड़ाता हुआ अपनी सुन्दर तरणी लिये हुए आ रहा है। उसका विषय-शून्य हृदय व्याकुल हो उठा। उत्कट प्रतीक्षा—दिगंत-गामिनी अभिलाषा—उसकी जन्मान्तर की स्मृति बनकर उस निर्जन प्रकृति में रमणीयता की—समुद्र-गर्जन में

संगीत की—सृष्टि करने लगी। धीरे-धीरे उसके कानों में एक कोमल अस्फुटनाद गूँजने लगा। उस दूरागत स्वर्गीय संगीत ने उसे अभिभूत कर दिया। नक्षत्र मालिनी प्रकृति, हीरे-नीलम से जड़ी पुतली के समान, उसकी आँखों का खेल बन गई।

सुदर्शन ने देखा, सब सुन्दर है! आज तक जो प्रकृति उदास चित्र बनकर सामने आती थी, वह उसे हँसती हुई मोहिनी और मधुर सौन्दर्य से ओतप्रोत दिखाई देने लगी। अपने में और सब में फैली हुई उस सौन्दर्य की विभूति को देखकर सुदर्शन की तन्मयता उत्कण्ठा में बदल गई। उसे उन्माद हो चला। इच्छा होती थी कि वह समुद्र बन जाय। उसकी उद्वेलित लहरों से चन्द्रमा की किरणें खेलें, और वह हँसा करे। इतने में ध्यान आया, उस धीवर-बालिका का। इच्छा हुई कि वह भी वरुण-कन्या-सी चन्द्र-किरणों से लिपटी हुई उसके विशाल वक्षस्थल में विहार करे। उसकी आँखों में गोल धवल पाल वाली नाव समा गई, कानों में अस्फुट संगीत भर गया। सुदर्शन उन्मत्त था। कुछ पद-शब्द सुनाई पड़े। उसे ध्यान आया कि मुझे लौटा ले जाने के लिये कुछ लोग आ रहे हैं। वह चञ्चल हो उठा। फेनिल जलधि में फाँद पड़ा। लहरों में तैर चला।

वेला से दूर—चारों ओर जल, आँखों में वही धवल पाल, कानों में अस्फुट संगीत! सुदर्शन तैरते-तैरते थक चला था। संगीत और वंशी समीप आ रही थी। एक छोटी-सी मछली पकड़ने की नाव आ रही थी। पास आने पर देखा, धीवर-बाला वंशी बजा रही है, और नाव अपने मन से चल रही है।

धीवर-बालिका ने कहा—"आओगे?"

लहरों को चीरते हुए सुदर्शन ने पूछा—"कहाँ ले चलोगी?"

"पृथ्वी से दूर, जल-राज्य में; जहाँ कठोरता नहीं केवल

शीतल, कोमल और तरल आलिङ्गन है; प्रवञ्चना नहीं, सीधा आत्म-विश्वास है; वैभव नहीं, सरल सौन्दर्य है।"

धीवर-बाला ने हाथ पकड़कर सुदर्शन को नाव पर खींच लिया। दोनों हँसने लगे। चन्द्रमा और जलनिधि भी।



उद्यान का शैल-माला के नीचे एक हरा-भरा छोटा-सा गाँव है। वसन्त का सुन्दर समीर उसे आलिङ्गन करके फूलों के सौरभ से उसके झोपड़ों को भर देता है। तलहटी के हिम-शीतल झरने उसको अपने बाहुपाश में जकड़े हुए हैं। उस रमणीय-प्रदेश में एक स्निग्ध-संगीत निरन्तर चला करता है, जिसके भीतर बुल-बुलों का कलनाद, कम्प और लहर उत्पन्न करता है।

दाड़िम के लाल फूलों की रंगीली छाया सन्ध्या की अरुण किरणों से चमकीली हो रही थी। शीरीं उसी के नीचे शिला-खंड पर बैठी हुई सामने गुलाबों की झुरमुट देख रही थी, जिसमें बहुत से बुलबुल चहचहा रहे थे, समीरण के साथ छूल छुलैया खेलते हुए अवकाश को अपने कलरव से गुञ्जरित कर रहे थे।

शीरीं ने सहसा अपना अवगुंठन उलट दिया। प्रकृति प्रसन्न हो हँस पड़ी। गुलाबों के दल में शीरीं का मुख राजा के समान सुशोभित था। मकरन्द मुँह में भरे दो नील-भ्रमर उस गुलाब से उड़ने में असमर्थ थे, भौंरों के पर निस्पन्द थे। कँटीली झाड़ियों की कुछ परवाह न करते हुए बुलबुलों का उनमें घुसना और उड़ भागना शीरीं तन्मय होकर देख रही थी।

उसकी सखी जुलेखा के आने से उसकी एकान्त भावना भंग हो गई। अपना अवगुंठन उलटते हुए जुलेखा ने कहा—"शीरीं! वह तुम्हारे हाथों पर आकर बैठ जानेवाला बुलबुल, आजकल नहीं दिखाई देता?"

आह खींचकर शीरीं ने कहा—"कड़े शीत में अपने दल के साथ मैदान की ओर निकल गया। वसन्त तो आ गया पर वह नहीं लौट आया।"

"सुना है कि ये सब हिन्दोस्तान में बहुत दूर तक चले जाते हैं। क्या यह सच है शीरीं ?"

"हाँ प्यारी ! उन्हें स्वाधीन विचरना अच्छा लगता है। इनकी जाति बड़ी स्वतन्त्रता-प्रिय है।"

"तूने अपनी घुँघराली अलकों के पाश में उसे क्यों न बाँध लिया ?"

"मेरे पाश उस पक्षी के लिए ढीले पड़ जाते थे।"

"अच्छा लौट आवेगा, चिन्ता न कर। मैं घर जाती हूँ" शीरीं ने सिर हिला दिया।

ज़लेखा चली गई।

  

जब पहाड़ी आकाश में सन्ध्या अपने रंगीले पट फैला देती, जब विहङ्ग केवल कलरव करते पंक्ति बाँधकर उड़ते हुए गुंजान-झाड़ियों की ओर लौटते और अनिल में उनके कोमल-परों से लहर उठती, जब समीर अपनी झोंकेदार तरङ्गों में बार-बार अन्धकार को खींच लाता, जब गुलाब अधिकाधिक सौरभ लुटा-कर हरी चादर में मुँह छिपा लेना चाहते थे; तब शीरीं की आशा-भरी दृष्टि कालिमा से अभिभूत होकर पलकों में छिपने लगी। वह जागते हुए भी एक स्वप्न की कल्पना करने लगी।"

"हिन्दोस्तान के एक समृद्धिशाली नगर की एक गली में एक युवक पीठ पर गट्ठर लादे घूम रहा है। परिश्रम और अनाहार से उसका मुख विवर्ण है। थककर वह किसी के द्वार पर बैठ गया है। कुछ बेचकर उस दिन की जीविका प्राप्त करने की उत्कंठा उसकी दयनीय बातों से टपक रही है। परन्तु वह गृहस्थ कहता है—"तुम्हें उधार देना हो तो दो, नहीं तो अपनी गठरी उठाओ। समझे आगा ?"

युवक कहता है—"मुझे उधार देने की सामर्थ्य नहीं।"

"तो मुझे भी कुछ नहीं चाहिए।"

शीरीं अपनी इस कल्पना से चौंक उठी। काफिले के साथ अपनी सम्पत्ति लादकर खैबर के गिरि-संकट को वह अपनी भावना से पादाक्रान्त करने लगी।

उसकी इच्छा हुई कि हिंदोस्तान के प्रत्येक गृहस्थ के पास हम इतना धन रख दें कि वे अनावश्यक होने पर भी उस युवक की सब वस्तुओं का मूल्य देकर उसका बोझ उतार दें परन्तु सरला शीरीं निस्सहाय थी। उसके पिता एक क्रूर-पहाड़ी सर्दार थे। उसने अपना सिर झुका लिया। कुछ सोचने लगी।

संध्या का अधिकार हो गया। कलरव बन्द हुआ। शीरीं की साँसों के समान समीर की गति अवरुद्ध हो उठी। उसकी पीठ शिला से टिक गई।

दासी ने आकर उसको प्रकृतिस्थ किया। उसने कहा—"बेगम बुला रही हैं चलिए मेंहदी आ गई है।"

  

महीनों हो गये। शीरीं का ब्याह एक धनी सर्दार से हो गया। झरने के किनारे शीरीं के बाग में शवरी खींची है। वसंत का पवन अपने एक-एक थपेड़े में सैकड़ों फूलों को रुला देता है। मधुधारा बहने लगती है। बुलबुल उसकी निर्दयता पर क्रन्दन करने लगते हैं। शीरीं सब सहन करती रही। सर्दार का मुख उत्साहपूर्ण था। सब होने पर भी वह एक सुंदर प्रभात था।

एक दुर्बल, और लम्बा युवक पीठ पर गट्ठर लादे सामने आकर बैठ गया। शीरीं ने उसे देखा पर वह किसी की ओर देखता नहीं। अपना सामान खोलकर सजाने लगा।

सर्दार अपनी प्रेयसी को उपहार देने के लिये काँच की प्याली और काश्मीरी सामान छाँटने लगे।

शीरीं चुपचाप थी। उसके हृदय कानन में कलरवों का क्रंदन हो रहा था। सर्दार ने दाम पूछा। युवक ने कहा—"मैं उपहार देता हूँ बेचता नहीं। ये विलायती और काश्मीरी सामान मैंने चुनकर लिये हैं। इनमें मूल्य नहीं हृदय भी लगा है। ये दाम पर नहीं बिकते।"

सर्दार ने तीक्ष्ण स्वर में कहा—"तब मुझे न चाहिये ले जाओ उठाओ।"

"अच्छा उठा ले जाऊँगा। मैं थका हुआ आ रहा हूँ थोड़ा अवसर दीजिये मैं हाथ-मुँह धो लूँ।" कहकर युवक भरभराई हुई आँखों को छिपाते, उठ गया।

सर्दार ने समझा झरने की ओर गया होगा। विलम्ब हुआ पर वह न आया। गहरी चोट और निर्मम व्यथा को सहन करते, कलेजा हाथ से पकड़े हुए, शीरीं गुलाब की झाड़ियों की ओर देखने लगी। परंतु उसकी आँसू-भरी आँखों को कुछ न सूझता था। सर्दार ने प्रेम से उसकी पीठ पर हाथ रखकर पूछा—"क्या देख रही हो?"

"एक मेरा पालतू बुलबुल शीत में हिंदोस्तान की ओर चला गया था। वह लौटकर आज सबेरे दिखाई पड़ा। पर जब वह पास आ गया और मैंने उसे पकड़ना चाहा तो वह उधर कोहकाफ़ की ओर भाग गया!" शीरीं के स्वर में कम्पन था फिर भी वे शब्द बहुत सम्हलकर निकलते थे। सर्दार ने हँसकर कहा—"फूल को बुलबुल की खोज? आश्चर्य है!"

बिसाती अपना सामान छोड़ गया, फिर लौटकर नहीं आया। शीरीं ने बोझ तो उतार लिया पर दाम नहीं दिया।

## उपन्यास—

लेखक श्री प्रेमचन्द

सर्वप्रथम लेखक ने उपन्यास की परिभाषा तथा विषय का विचार किया है। इसके उपरांत उसने यथार्थ और आदर्शवाद के रूप एवं अंतर को समझाकर उपन्यास-रचना में उनके प्रयोग पर अपने विचार प्रकट किए हैं। इन दोनों का समन्वय कर उसने आदर्शोन्मुख यथार्थवाद-का प्रतिपादन किया है। साथ ही 'कला के लिए कला' के सिद्धांत के औचित्य का विचार किया। आगे चलकर अनुभवी लेखक ने अनेक भारतीय और पाश्चात्य उपन्यास लेखकों के कथानक और विषय के चयन की भूमिका का परिचय दिया है और यह वतलाया है कि प्राचीन एवं नवीन कथानकों में क्या अंतर होता है। अंत में कहानी-रचना के मूल तत्त्वों पर प्रकाश डाला गया है। ऐसे विचार-प्रधान निबंध में भी व्यावहारिक भाषा का ही सुंदर उपयोग हुआ है।

चौथी तरंग—

उपन्यास की परिभाषा विद्वानों ने कई प्रकार से की है, लेकिन यह कायदा है कि जो चीज जितनी ही सरल होती है उसकी परिभाषा उतनी ही मुश्किल होती है। कविता की परिभाषा आज तक नहीं हो सकी। जितने विद्वान् हैं उतनी ही परिभाषाएँ हैं। किन्हीं दो विद्वानों की राएँ नहीं मिलतीं। उपन्यास के विषय में भी यही बात कही जा सकती है। इसकी कोई ऐसी परिभाषा नहीं है जिसपर सभी लोग सहमत हों। मैं उपन्यास को मानव-चरित्र का चित्रमात्र समझता हूँ। मानव-चरित्र पर प्रकाश डालना और उसके रहस्यों को खोलना ही उपन्यास का मूल तत्त्व है। किन्हीं दो आदमियों की सूरतें नहीं मिलतीं, उसी भाँति आदमियों के चरित्र भी नहीं मिलते। जैसे सब आदमियों के हाथ, पाँव, आँखें, कान, नाक, मुँह होते हैं, पर इतनी समानता पर भी उनमें विभिन्नता मौजूद रहती है उसी भाँति सब आदमियों के चरित्रों में भी बहुत कुछ समानता होते हुए कुछ विभिन्नताएँ होती हैं। यही चरित्र-सम्बन्धी समानता और विभिन्नता—अभिन्नत्व में भिन्नत्व और भिन्नत्व में अभिन्नत्व—दिखाना उपन्यास का मुख्य कर्त्तव्य है। संतान-प्रेम मानव-चरित्र का एक व्यापक गुण है। ऐसा कौन प्राणी होगा जिसे अपनी संतान प्यारी, न हो। लेकिन इस संतान में प्रेम की मात्राएँ हैं, उसके भेद हैं। कोई तो संतान के लिए मर मिटता है, उसके लिए कुछ छोड़ जाने के लिए आप नाना प्रकार के कष्ट झेलता है, लेकिन धर्मभीरुता के कारण अनुचित रीति से धन-संचय नहीं करता। उसे शंका होती है कि कहीं इसका परिणाम हमारी संतान के लिए बुरा न हो।

कोई औचित्य का लेश मात्र भी विचार नहीं करता, जिस तरह भी हो कुछ धन-संचय करना अपना ध्येय समझता है। चाहे इसके लिए उसे दूसरों का गला ही क्यों न काटना पड़े। वह संतान-प्रेम पर अपनी आत्मा को भी बलिदान कर देता है। एक तीसरा संतान-प्रेम वह है जहाँ संतान की सच्चरित्रता प्रधान कारण होती है, जब कि पिता संतान का कुचरित्र देखकर उससे उदासीन हो जाता है, उसके लिए कुछ छोड़ जाना या कर जाना व्यर्थ समझता है। अगर आप विचार करेंगे तो इसी संतान-प्रेम के अगणित भेद आपको मिलेंगे। इसी भाँति अन्य मानवी गुणों की भी मात्राएँ और भेद हैं। हमारा चरित्राध्ययन जितना ही सूक्ष्म, जितना ही विस्तृत होगा, उतनी ही सफलता से हम चरित्रों का चित्रण कर सकेंगे। संतान-प्रेम की एक दशा यह भी है जब पुत्र को कुमार्ग पर चलते देखकर पिता उसका घातक शत्रु हो जाता है। वह भी संतान-प्रेम ही है जब पिता के लिये पुत्र घी का लड्डू होता है; जिसका टेढ़ापन उसके स्वाद में बाधक नहीं होता। वह संतान-प्रेम भी देखने में आता है जहाँ शराबी, जुआरी पिता पुत्र-प्रेम के वशीभूत हो सारी बुरी आदतें छोड़ देता है।

अब यहाँ प्रश्न होता है कि उपन्यासकार को इन चरित्रों का अध्ययन करके उनको पाठक के सामने रख देना चाहिए, उसमें अपनी तरफ से काट-छाँट, कुछ न करनी चाहिए, या किसी उद्देश्य की पूर्ति के लिये चरित्रों में कुछ परिवर्तन भी कर देना चाहिए।

यहीं से उपन्यासकारों के दो गरोह हो गये हैं। एक आदर्शवादी, दूसरा यथार्थवादी। यथार्थवादी चरित्रों को पाठक के सामने उनके यथार्थ, नग्न रूप में रख देता है। उसे इससे कुछ मतलब नहीं कि सच्चरित्रता का परिणाम बुरा होता है या कुचरित्रता

का परिणाम अच्छा। उसके चरित्र अपनी कमजोरियाँ या खूबियाँ दिखाते हुए अपनी जीवन-लीला समाप्त करते हैं; और चूँकि संसार में सदैव नेकी का फल नेक और बदी का फल बद नहीं होता, बल्कि इसके विपरीत हुआ करता है, नेक आदमी धक्के खाते हैं, यातनाएँ सहते हैं, मुसीबतें झेलते हैं, अपमानित होते हैं। उनकी नेकी का फल उलटा मिलता है। बुरे आदमी चैन करते हैं, नामवर होते हैं, यशस्वी बनते हैं, उनकी बदी का फल उलटा मिलता है। प्रकृति का नियम विचित्र है। यथार्थवादी अनुभव की बेड़ियों में जकड़ा रहता है। चूँकि संसार में बुरे चरित्रों की ही प्रधानता है, यहाँ तक कि उज्ज्वल से उज्ज्वल चरित्र में भी कुछ न कुछ दाग़-धब्बा रहता है। इसलिये यथार्थवाद हमारी दुर्बलताओं, हमारी विषमताओं और हमारी क्रूरताओं का नग्न चित्र होता है। वास्तव में यथार्थवाद हमको निराशावादी बना देता है, मानव चरित्र पर से हमारा विश्वास उठ जाता है, हमको अपने चारों तरफ़ बुराई नज़र आने लगती है। इसमें संदेह नहीं कि समाज की कुप्रथा की ओर उसका ध्यान दिलाने के लिये यथार्थवाद अत्यंत उपयुक्त है क्योंकि इसके बिना बहुत संभव है कि हम उस बुराई को दिखाने में अत्युक्ति से काम लें और चित्र को उससे कहीं काला दिखाएँ जितना वह वास्तव में है। लेकिन जब वह दुर्बलताओं का चित्रण करने में शिष्टता की सीमाओं से आगे बढ़ जाता है, तब वह आपत्तिजनक हो जाता है। फिर मानव-स्वभाव की एक विशेषता यह भी है कि वह जिस छल, क्षुद्रता और कपट से घिरा हुआ है, उसी की पुनरावृत्ति उसके चित्त को प्रसन्न नहीं कर सकती। वह थोड़ी देर के लिये ऐसे संसार में उड़कर पहुँच जाना चाहता है जहाँ उसके चित्त को ऐसे कुत्सित भावों से नजात

मिले, वह भूल जाय कि मैं चिन्ताओं के बन्धन में पड़ा हुआ हूँ; जहाँ उसे सज्जन, सहृदय, उदार प्राणियों के दर्शन हों, जहाँ छल और कपट विरोध और वैमनस्य का ऐसा प्राधान्य न हो। उसके दिल में ख़याल होता है कि जब हमें क़िस्से-कहानियों में भी उन्हीं लोगों से साबका है जिनके साथ आठों पहर व्यवहार करना पड़ता है तो फिर ऐसी पुस्तक पढ़े ही क्यों? अँधेरी कोठरी में काम करते-करते जब हम थक जाते हैं तब इच्छा होती है कि किसी बाग़ में निकलकर निर्मल स्वच्छ वायु का आनंद उठाएँ। इस कमी को आदर्शवाद पूरा करता है। वह हमें ऐसे चरित्रों से परिचित कराता है जिनके हृदय पवित्र होते हैं, जो स्वार्थ और वासना से रहित हैं, जो साधु प्रकृति के होते हैं। यद्यपि ऐसे चरित्र व्यवहार-कुशल नहीं होते, उनकी सरलता उन्हें सांसारिक विषयों में धोखा देती है, लेकिन काइयेंपन से ऊबे हुए प्राणियों को ऐसे सरल, ऐसे व्यावहारिक-ज्ञान-विहीन चरित्रों के ।९
दर्शन से एक विशेष आनंद होता है। यथार्थवाद यदि हमारी आँख खोल देता है तो आदर्शवाद हमें उठाकर किसी मनोरम स्थान में पहुँचा देता है। लेकिन जहाँ आदर्शवाद में यह गुण है, वहाँ इस बात की भी शंका है कि हम ऐसे चरित्रों को न चित्रित कर बैठे जो सिद्धांतों की मूर्ति मात्र हों। किसी देवता की कामना करना मुश्किल नहीं, लेकिन उस देवता में प्राण-प्रतिष्ठा करनी मुश्किल है।

इसलिये वही उपन्यास उच्चकोटि के समझे जाते हैं जहाँ यथार्थ और आदर्श का समावेश हो गया हो। उसे आप आदर्शोन्मुख यथार्थवाद कह सकते हैं। आदर्श को सजीव बनाने ही के लिये यथार्थ का उपयोग होना चाहिए और अच्छे उपन्यास की यही विशेषता है। उपन्यासकार की सबसे बड़ी विभूति ऐसे

चरित्रों की सृष्टि करनी है जो अपने सद्‌व्यवहार और सद्‌विचार से पाठक को मोहित कर ले। जिस उपन्यास के चरित्रों में यह गुण नहीं है वह दो कौड़ी का है। चरित्र को उत्कृष्ट और आदर्श बनाने के लिये यह जरूरी नहीं कि वह निर्दोष हो। महान् से महान् पुरुषों में भी कुछ न कुछ कमजोरियाँ होती हैं। चरित्र को सजीव बनाने के लिये उसकी कमजोरियों का दिग्दर्शन कराने से कोई हानि नहीं होती। यही कमज़ोरियाँ उस चरित्र को मनुष्य बना देती हैं। निर्दोष चरित्र तो देवता हो जायगा और हम उसे समझ ही न सकेंगे। ऐसे चरित्र का हमारे ऊपर कोई प्रभाव नहीं पड़ सकता। हमारे प्राचीन साहित्य पर आदर्शों की छाप लगी हुई है। हमारा प्राचीन साहित्य केवल मनोरंजन के लिये न था। उसका मुख्य उद्देश्य मनोरंजन के साथ आत्मपरिष्कार भी था। साहित्यकार का काम केवल पाठकों का मन बहलाना नहीं है। यह तो भाटों और मदारियों, विदूषकों और मसखरों का काम है। साहित्यकार का पद इससे कहीं ऊँचा है। वह हमारा पथ-प्रदर्शक होता है, वह हमारे मनुष्यत्व को जगाता है, हममें सद्‌भावों का संचार करता है, हमारी दृष्टि को फैलाता है। कम से कम उसका यही उद्देश्य होना चाहिए। इस मनोरथ को सिद्ध करने के लिये ज़रूरत है कि उसका चरित्र दृढ़ हो, जो प्रलोभनों के आगे सिर न झुकाए, बल्कि उनको परास्त करे, जो वासनाओं के पंजे में न फँसे; बल्कि उनका दमन करे, जो किसी विजयी सेनापति की भाँति शत्रुओं का संहार करके विजय-नाद करते हुए निकले। ऐसे ही चरित्रों का हमारे ऊपर सबसे अधिक प्रभाव पड़ता है।

साहित्य का सबसे ऊँचा आदर्श यह है कि उसकी रचना केवल कला की पूर्ति के लिये की जाय। कला के लिये कला के

सिद्धान्त पर किसी को आपत्ति नहीं हो सकती। वह साहित्य चिरायु हो सकता है जो मनुष्य की मौलिक प्रवृत्तियों पर अवलंबित हो। ईर्ष्या और प्रेम, क्रोध और लोभ, भक्ति और विराग, दुःख और लज्जा ये सभी हमारी मौलिक प्रवृत्तियाँ हैं। इन्हीं की छटा दिखाना साहित्य का परम उद्देश्य है। बिना उद्देश्य के तो कोई रचना हो ही नहीं सकती। जब साहित्य की रचना किसी सामाजिक, राजनैतिक और धार्मिक मत के प्रचार के लिये की जाती है, तब वह अपने ऊँचे पद से गिर जाती है। इसमें कोई संदेह नहीं। लेकिन आजकल परिस्थितियाँ इतनी तीव्र गति से बदल रही हैं, इतने नए-नए विचार पैदा हो रहे हैं कि कदाचित् अब कोई लेखक साहित्य के आदर्श को ध्यान में रख ही नहीं सकता। यह बहुत मुश्किल है कि लेखक पर इन परिस्थितियों का असर न पड़े, वह उनसे आंदोलित न हो। यही कारण है कि आजकल भारतवर्ष में ही नहीं, यूरुप के बड़े-बड़े विद्वान भी अपनी रचना द्वारा किसी न किसी वाद का प्रचार कर रहे हैं। वे इसकी परवाह नहीं करते कि इससे हमारी रचना जीवित रहेगी या नहीं। अपने मत की पुष्टि करना ही उनका ध्येय है। इसके सिवाय उन्हें कोई इच्छा नहीं। मगर यह क्योंकर मान लिया जाय कि जो उपन्यास किसी विचार के प्रचार के लिये लिखा जाता है उसका महत्त्व क्षणिक होता है। ह्यूगो का 'ला मिजरेबुल', टालस्टाय के अनेक ग्रन्थ, डिकेन्स की कितनी ही रचनाएँ विचार-प्रधान होते हुए साहित्य की उच्च कोटि की हैं और अब तक उनका आकर्षण कम नहीं हुआ। आज भी शा, वेल्स आदि बड़े-बड़े लेखकों के ग्रन्थ प्रचार ही के उद्देश्य से लिखे जा रहे हैं। हमारा खयाल है कि कुशल साहित्यकार कोई विचार-प्रधान रचना भी इतनी सुन्दरता से करता है कि उसमें मनुष्य की

मौलिक प्रवृत्तियों का संघर्ष निभता रहे। कला के लिए कला का समय वह होता है जब देश सम्पन्न और सुखी हो। जब हम देखते हैं कि हम भाँति-भाँति के राजनैतिक और सामाजिक बंधनों में जकड़े हुए हैं, जिधर निगाह उठती है, दुःख और दरिद्रता के भीषण दृश्य दिखाई देते हैं, विपत्ति का करुण-क्रंदन सुनाई देता है, तब कैसे संभव है कि किसी विचारशील प्राणी का हृदय न दहल उठे। हाँ, उपन्यासकार को इसका प्रयत्न अवश्य करना चाहिए कि उसके विचार परोक्ष रूप से व्यक्त हों उपन्यास की स्वाभाविकता में उस विचार के समावेश से कोई विघ्न न पड़ने पाए, वरना उपन्यास नीरस हो जायगा।

डिकेंस इङ्गलैंड का बहुत प्रसिद्ध उपन्यासकार हो चुका है। 'पिकविक पेपर्स' उसकी एक अमर, हास्य-रस-प्रधान रचना है। "पिकविक" का नाम एक शिकरम गाड़ी के मुसाफिरों की जबान से डिकेंस के कान में आया। बस, नाम के अनुरूप ही चरित्र आकार, वेष सबकी रचना हो गई। "साइलस मारनर" भी अंग्रेजी का एक प्रसिद्ध उपन्यास है। जार्ज इलियट ने, जो इसकी लेखिका हैं, लिखा है कि अपने बचपन में उन्होंने एक फेरी लगानेवाले जुलाहे को पीठ पर कपड़े के थान लादे हुए कई बार देखा था। वह तस्वीर उनके हृदय-पट पर अंकित हो गई थी और समय पर उपन्यास के रूप में प्रकट हुई। "स्कारलेट लेटर" भी हथर्न की बहुत ही सुंदर, मर्मस्पर्शिनी रचना है। इस पुस्तक का बीजाङ्कुर उन्हें एक पुराने मुकदमे की मिसिल से मिला। भारतवर्ष में अभी उपन्यासकारों के जीवन-चरित्र लिखे नहीं गए, इसलिए भारतीय-साहित्य से कोई उदाहरण देना कठिन है। 'रङ्गभूमि' का बीजांकुर हमें एक अंधे भिखारी से मिला, जो हमारे गाँव में रहता था। एक जरा सा इशारा, जरा सा बीज, लेखक

के मस्तिष्क में पहुँच कर इतना विशाल वृक्ष बन जाता है कि लोग उस पर आश्चर्य करने लगते हैं। "एम० ऐंड्रूज़ हिम" रडयार्ड किपलिंग की एक उत्कृष्ट काव्य-रचना है। किपलिंग साहब ने अपने एक नोट में लिखा है कि एक दिन एक इञ्जिनियर साहब ने रात को अपनी जीवन-कथा सुनाई थी। वही उस काव्य का आधार थी। एक और प्रसिद्ध उपन्यासकार का कथन है कि उसे अपने उपन्यासों के चरित्र अपने पड़ोसियों में मिले। वे घंटों अपनी खिड़की से लोगों को आते-जाते सूक्ष्म दृष्टि से देखा करते और उनकी बातों को ध्यान से सुना करते थे। 'जेन आयर' भी अँग्रेजी उपन्यास के प्रेमियों ने अवश्य पढ़ी होगी। दो लेखिकाओं में इस विषय पर बहस हो रही थी कि उपन्यास की नायिका रूपवती होनी चाहिए या नहीं। 'जेन आयर' की लेखिका ने कहा, मैं ऐसा उपन्यास लिखूँगी जिसकी नायिका रूपवती न होते हुए भी आकर्षक होगी। इसका फल था 'जेन आयर'।

बहुधा लेखकों को पुस्तकों से अपनी रचनाओं के लिए अंकुर मिल जाते हैं। हालकेन का नाम पाठकों ने सुना है। आपकी एक उत्तम रचना का अनुवाद हाल ही में "अमरपुरी" के नाम से हुआ है। आप लिखते हैं कि मुझे बाइबिल से प्लाट मिलते हैं। "मेटरलिंक" बेलजियम के जगतविख्यात नाटककार हैं। उन्हें बेलजियम का शेक्सपियर कहते हैं। उनका "मोनावोन" नामक ड्रामा ब्राउनिंग की एक कविता से प्रेरित हुआ था और 'मेरी मैगडालेन' एक जर्मन ड्रामा से। शेक्सपियर के नाटकों का मूल स्थान खोज-खोज कर कितने की विद्वानों ने 'डाक्टर' की उपाधि प्राप्त कर ली है। कितने वर्तमान औपन्यासिकों और नाटककारों ने शेक्सपियर से सहायता ली है, इसकी

खोज करके भी कितने ही लोग 'डाक्टर' बन सकते हैं। 'तिलस्म होशरुबा' फारसी का एक बृहत् पोथा है, जिसके रचयित अकबर के दरबार वाले फौजी कहे जाते हैं, हालाँ कि हमें य मानने में संदेह है। इस पोथे का उर्दू में भी अनुवाद हो गय है। कम से कम २०००० पृष्ठों की पुस्तक होगी। स्व० बाबू देवकी नंदन खत्री ने चंद्रकान्ता और चंद्रकान्ता-संतति का बीजांकु 'तिलस्म होशरुबा' से ही लिया होगा, ऐसा अनुमान होता है।

संसार-साहित्य में कुछ ऐसी कथाएँ हैं जिन पर हजारों बरस से लेखकगण आख्यायिकाएँ लिखते आए हैं और शायद हजार वर्षों तक लिखते जायँगे। हमारी पौराणिक कथाओं पर कित नाटक और कितनी कथाएँ रची गयी हैं, कौन नहीं जानता यूरोप में भी यूनान की पौराणिक गाथा कवि-कल्पना के लि एक अशेष आधार है। "दो भाइयों की कथा", जिसका पता पहल मिश्र देश के तीन हजार वर्ष पुराने लेखों से मिला था, फ्रांस स भारतवर्ष तक एक दर्जन से अधिक प्रसिद्ध भाषाओं के साहित्य में समाविष्ट हो गई है। यहाँ तक कि बाइबिल में उस कथा की एक घटना ज्यों-की-त्यों मिलती है। किन्तु यह समझना भूल होगी कि लेखकगण आलस्य या कल्पनाशक्ति के अभाव के कारण प्राचीन कथाओं का उपयोग करते हैं। बात यह है कि नए कथानक में वह रस, वह आकर्षण नहीं होता जो पुराने कथानकों में पाया जाता है। हाँ, उनका कलेवर नवीन होना चाहिए। 'शकुन्तला' पर यदि कोई उपन्यास लिखा जाय, तो वह कितना मर्मस्पर्शी होगा, यह बताने की जरूरत नहीं। रचनाशक्ति थोड़ी बहुत सभी प्राणियों में रहती है। जो उसमें अभ्यस्त हो चुके हैं, उन्हें तो फिर झिझक ही नहीं रहती, कलम उठाया और लिखने लगे, लेकिन नये लेखकों को पहले कुछ लिखते समय

ऐसी झिझक होती है मानो वे दरिया में कूदने जा रहे हों। बहुधा एक तुच्छ सी घटना उनके मस्तिष्क पर प्रेरक का काम कर जाती है। किसी का नाम सुनकर, कोई स्वप्न देखकर, कोई चित्र देखकर उनकी कल्पता जाग उठती है। किसी व्यक्ति पर किस प्रेरणा का सबसे अधिक प्रभाव पड़ता है, यह उस व्यक्ति पर निर्भर है। किसी की कल्पना दृश्य-विषयों से उभरती है, किसी की श्रवण से, किसी को नए, सुरम्य स्थान की सैर से इस विषय में यथेष्ट सहायता मिलती है। नदी के तट पर अकेले भ्रमण से बहुधा नई-नई कल्पनाएँ जाग्रत होती हैं। ईश्वरदत्त शक्ति मुख्य वस्तु है। जब तक यह शक्ति न होगी उपदेश, शिक्षा अभ्यास सभी निष्फल जायगा। मगर यह प्रकट कैसे हो कि किसमें यह शक्ति है, किसमें नहीं। कभी इसका सबूत मिलने में बरसों गुजर जाते हैं और बहुत परिश्रम नष्ट हो जाता है। अमेरिका के एक पत्र-सम्पादक ने इसकी परीक्षा करने का एक नया ढङ्ग निकाला है। दल-के-दल युवकों में से कौन रत्न है और कौन पाषाण? वह एक कागज के टुकड़े पर कोई नाम लिख देता है और उम्मेदवार को वह टुकड़ा देकर उस नाम के सम्बन्ध में ताबड़तोड़ प्रश्न करना शुरू करता है—उसके बालों का रङ्ग क्या है? कपड़े कैसे हैं? कहाँ रहती है? उसका बाप क्या काम करता है? जीवन में उसकी मुख्य अभिलाषा क्या है? यदि युवक ने इन प्रश्नों के सन्तोषजनक उत्तर न दिए, तो वह उन्हें अयोग्य समझ बिदा कर देता है। जिसकी कल्पना इतनी शिथिल हो, वह उसके विचार में उपन्यास-लेखक नहीं बन सकता। इस परीक्षा विभाग में नवीनता तो अवश्य है, पर भ्रामकता की मात्रा अधिक है।

लेखकों के लिये एक नोटबुक का रहना बहुत आवश्यक है।

यद्यपि इन पंक्तियों के लेखक ने कभी नोटवुक नहीं रक्खी, पर इसकी जरूरत को वह स्वीकार करता है। कोई नई चीज, कोई अनोखी सूरत, कोई सुरम्य दृश्य देखकर नोटवुक में दर्ज कर लेने से वड़ा काम निकलता है। यूरोप में लेखकों के पास उस वक्त तक नोटवुक अवश्य रहती है जब तक उनका मस्तिष्क इस योग्य नहीं बनता कि हर प्रकार की चीजों को अलग अलग खानों में संग्रहीत कर लें। बरसों के अभ्यास के बाद यह योग्यता प्राप्त हो जाती है, इसमें सन्देह नहीं; लेकिन आरम्भकाल में तो नोटवुक का रखना परमावश्यक है। यदि लेखक चाहता है कि उसके दृश्य सजीव हों, वर्णन स्वाभाविक हों; तो उसे अनिवार्यतः इससे काम लेना पड़ेगा। देखिए, एक उपन्यासकार के नोटवुक का नमूना—

अगस्त २१, १२ बजे दिन, एक नौका पर एक आदमी श्याम वर्ण 'सुफेद बाल' आँखें तिरछी, पलकें भारी, ओठ ऊपर को उठे हुए और मोटे, मूछें ऐंठी हुई। सितम्बर १; समुद्र का दृश्य, बादल श्याम और श्वेत पानी में सूर्य का प्रतिबिम्ब काला; हरा चमकीला, लहरें फेनदार, उसका ऊपरी भाग उजला। लहरों का शोर, लहरों के छींटे से झाग उड़ती हुई।

उन्हीं महाशय से जब पूछा गया कि आपको कहानियों के प्लाट कहाँ मिलते हैं ? तो आपने कहा—चारों तरफ। अगर लेखक अपनी आँखें खुली रक्खे, तो उसे हवा में से भी कहानियाँ मिल सकती हैं। रेलगाड़ी में, नौकाओं पर, समाचार-पत्रों में, मनुष्यों के वार्तालाप में, और हजारों जगहों से सुन्दर कहानियाँ बनाई जा सकती हैं। कई सालों के अभ्यास के बाद देखभाल स्वाभाविक हो जाती है, निगाह आप-ही-आप अपने मतलब की बात छाँट लेती है। दो साल हुआ, मैं एक मित्र के साथ सैर करने गया। बातों ही बात में यह चर्चा छिड़ गई कि यदि दो

के सिवा संसार के और सब मनुष्य मार डाले जायँ तो क्या हो ? उस अंकुर से मैंने कई सुन्दर कहानियाँ सोच निकालीं।

इस विषय में तो उपन्यास-कला के सभी विशारद सहमत हैं कि उपन्यासों के लिए पुस्तकों से मसाला न लेकर जीवन ही से लेना चाहिए। वाल्टर वेसेंट अपनी "उपन्यास-कला" नामक पुस्तक में लिखते हैं—"उपन्यासकार को अपनी सामग्री आले पर रक्खी पुस्तकों से नहीं, उन मनुष्यों के जीवन से लेनी चाहिये जो नित्य ही चारों तरफ मिलते हैं। मुझे पूरा विश्वास है कि अधिकांश लोग अपनी आँखों से काम नहीं लेते। कुछ लोगों को यह शंका भी होती है कि मनुष्यों में जितने अच्छे नमूने थे वे तो पूर्वकालीन लेखकों ने लिख डाले, अब हमारे लिये क्या बाकी रहा। यह सत्य है, लेकिन अगर पहले किसी ने बूढ़े कंजूस, उड़ाऊ युवक, जुआरी आदि का चित्रण किया है, तो क्या अब उसी वर्ग के दूसरे चरित्र नहीं मिल सकते ? पुस्तकों में नए चरित्र न मिलें, पर जीवन में नवीनता का अभाव कभी नहीं रहा।"

हेनरी जेम्स ने इस विषय में जो विचार प्रकट किए हैं; वह भी देखिए—अगर किसी लेखक की बुद्धि कल्पना-कुशल है तो वह सूक्ष्मतम भावों से जीवन को व्यक्त कर देती है; वह वायु के स्पंदन को भी जीवन प्रदान कर सकती है। लेकिन कल्पना के लिए कुछ आधार अवश्य चाहिए। जिस तरुणी लेखिका ने कभी सैनिक छावनियाँ नहीं देखीं उससे यह कहने में कुछ भी अनौचित्य नहीं है कि आप सैनिक जीवन में हाथ न डालें। मैं एक अंग्रेज उपन्यासकार को जानता हूँ जिसने अपनी एक कहानी में फ्रांस के प्रोटेस्टेंट युवकों के जीवन का अच्छा चित्र खींचा था। उस पर साहित्यिक संसार में बड़ी चर्चा रही। उससे लोगों ने पूछा, आपको इस समाज के निरीक्षण करने

का ऐसा अवसर कहाँ मिला ( फ्रांस रोमन कैथोलिक देश है और प्रोटेस्टेंट वहाँ साधारणतः नहीं दिखाई पड़ते ) मालूम हुआ कि उसने एक वार, केवल एक वार, कई प्रोटेस्टेंट युवकों को बैठे और वातें करते देखा था। वस, एक वार का देखना उसके लिए पारस हो गया। उसे वह आधार मिल गया जिस पर कल्पना अपना विशाल भवन निर्माण करती है। उसमें वह ईश्वरदत्त शक्ति मौजूद थी, जो एक इंच से एक योजन की खवर लाती है और जो शिल्पी के लिए वड़े महत्त्व की वस्तु है।

मि० जी० के० चेस्टरटन जासूसी कहानियाँ लिखने में वड़े प्रवीण हैं। उनका कहना है कि कहानी के रहस्य को कई भागों में वाँटना चाहिए। पहले छोटी-सी वात खुले, फिर उससे कुछ वड़ी और अन्त में मुख्य रहस्य खुले। लेकिन हर भाग में कुछ न कुछ रहस्योद्‌घाटन अवश्य होना चाहिए, जिसमें पाठक की इच्छा सव कुछ जानने के लिए वलवती होती चली जाय। इस प्रकार की कहानियों में इस वात का ध्यान रखना परमावश्यक है कि कहानी के अंत में रहस्य खोलने के लिए कोई नया चरित्र न लाया जाय। जासूसी कहानियों में यही सव से वड़ा दोष है। रहस्य के खुलने में तभी मजा आता है जव कि वही चरित्र अपराधी सिद्ध हो जिस पर कोई भूलकर भी न संदेह कर सकता था।

उपन्यास-कला में यह वात भी वड़े महत्त्व की है कि लेखक क्या लिखे और क्या छोड़ दे। पाठक भी कल्पनाशील होता है। इसलिए वह ऐसी वातें पढ़ना पसंद नहीं करता जिनकी वह आसनी से कल्पना कर सकता है। इसलिए वह यह नहीं चाहता कि लेखक सव कुछ खुद कह डाले और पाठक की

कल्पना के लिए कुछ भी बाकी न छोड़े। वह कहानी का खाका मात्र चाहता है, रंग वह अपनी अभिरुचि के अनुसार भर लेता है। कुशल लेखक वही है जो यह अनुमान कर ले कि कौन सी बात पाठक स्वयं सोच लेगा और कौन-सी बात उसे लिखकर स्पष्ट कर देनी चाहिए। कहानी या उपन्यास में पाठक की कल्पना के लिए जितनी ही अधिक सामग्री हो उतनी ही वह कहानी रोचक होगी। यदि लेखक आवश्यकता से कम बतलाता है तो कहानी आशयहीन हो जाती है, ज्यादा बतलाता है तो कहानी में मजा नहीं आता। किसी चरित्र की रूप-रेखा या किसी दृश्य को चित्रित करते समय हुलिया-नवीसी करने की जरूरत नहीं। दो-चार वाक्यों में मुख्य बातें कह देनी चाहिए। किसी दृश्य को तुरंत देखकर उसका वर्णन करने से बहुत-सी अनावश्यक बातों के आ जाने की सम्भावना रहती है। कुछ दिनों के बाद अनावश्यक बातें आप ही आप मस्तिष्क से निकल जाती हैं केवल मुख्य बातें स्मृति पर अंकित रह जाती हैं। तब उस दृश्य के वर्णन करने में अनावश्यक बातें न रहेंगी। आवश्यक और अनावश्यक कथन का एक उदाहरण देकर हम अपना आशय और स्पष्ट करना चाहते हैं।

दो मित्र संध्या समय मिलते हैं। सुविधा के लिए हम उन्हें राम और श्याम कहेंगे!

राम—गुड ईवनिंग श्याम, कहो आनंद तो है?

श्याम—हलो राम! तुम आज किधर भूल पड़े?

राम—कहो क्या रङ्ग-ढङ्ग है? तुम तो ईद के चाँद हो गए।

श्याम—मैं तो ईद का चाँद न था, आप गूलर के फूल भले ही हो गए।

राम—चलते हो संगीतालय की तरफ?

श्याम—हाँ चलो।

लेखक यदि ऐसे बच्चों के लिए कहानी नहीं लिख रहा है जिन्हें अभिवादन की मोटी-मोटी बातें बताना ही उसका ध्येय है तो वह केवल इतना ही लिख देगा—

"अभिवादन के पश्चात् दोनों मित्रों ने संगीतालय की राह ली।"

———

## अवशेष—

लेखक के भावात्मक निबन्ध हिन्दी-गद्य-साहित्य की अपूर्व रचनाएँ हैं। ऐतिहासिक लक्ष्यों के आधार पर जो स्मृति–जनित भावावेश उत्पन्न होता है—उसका सजीव चित्रण इन निबन्धों का विषय है। प्रस्तुत निबन्ध में लेखक का लक्ष्य आगरे का किला है। भाव की आकुलता दो रूपों में दिखाई पड़ती है। कहीं उसका प्रवाह धारावाहिक होता है और कहीं तरंगवत्। इस निबन्ध में भाव-प्रवाह का द्वितीय रूप ही दिखाई पड़ता है। विषय के अनुकूल ही अभिव्यंजना और भाषा की शैली भी मिलती है। लाक्षणिकता के साथ भावप्रेरित अनूठी उद्भावनाएँ, जड़ता में सजीवता के आरोप के साथ साम्यमूलक गूढ़ संकेतों और अलंकारों की विविधता विषय को काव्यात्मक बना देती है।

पाँचवीं तरंग—

महान् मुग़ल सम्राट् अकबर का प्यारा नगर—आगरा—आज मृतप्राय-सा हो रहा है। उसके ऊबड़-खाबड़ धूल भरे रास्तों और उन तंग गलियों में यह स्पष्ट देख पड़ता है कि किसी समय यह नगर भारत के उस विशाल समृद्धिपूर्ण साम्राज्य की राजधानी रहा था; किन्तु ज्यों-ज्यों उसका तत्कालीन नाम "अकबराबाद" भूलता गया त्यों-त्यों उसकी वह समृद्धि भी विलीन होती गई। इस नगरी के वृद्ध क्षीण हृदय जुमा मसजिद में अब भी जीवन के कुछ चिह्न देख पड़ते हैं, किन्तु इसका बहुत कुछ श्रेय मुसलिम काल की उन मृतात्माओं को है, अपने अंचल में समेट कर भी विकराल मृत्यु जिनको मानव समाज के स्मृति-संसार से सर्वदा के लिये निर्वासित नहीं कर सकी। काल के क्रूर हाथों उनका नश्वर शरीर नष्ट हो गया, सब कुछ लोप हो गया, किन्तु स्मृति-लोक में आज भी उनका पूर्ण स्वरूप विद्यमान है।

मुग़ल साम्राज्य भंग हो गया किन्तु फिर भी उन दिनों की स्मृतियाँ आगरा के वायुमंडल में रम रही हैं। जमीन से मीलों ऊँची हवा में आज भी ऐश्वर्य-विलास की मादक सुगंध, भग्न-प्रेम या मृत आदर्शों पर बहाये गये आँसुओं की वाष्प, तथा उच्छ्वासों और उसासों से तप्त वायु फैली हुई है। भग्न मानव-प्रेम की वह समाधि, मुग़ल साम्राज्य के आहत यौवन का यह स्मारक, ताज, आज भी अपने आँसुओं से तथा अपनी आहों से आगरा के वायु-मंडल को वाष्पमय कर रहा है। आज भी उस चिरविरही प्रेमी के आँसुओं का सोता यमुना नदी में जाकर अदृश्य रूप से मिलता है। ताज में दफनाये गये मुग़ल सम्राट् के तड़पते हुए युवा-हृदय की धुकधुकाहट से यमुना के वक्षःस्थल पर छोटी-छोटी

तरंगें उठती हैं, और दूर दूर तक उसके निःश्वासों की मरमर ध्वनि आज भी सुन पड़ती है। कठोर भाग्य के सम्मुख सुकोमल मानव-हृदय की विवशता को देखकर यमुना भी हताश हो जाती है; ताज के पास पहुँचते पहुँचते बल खा जाती है, उस समाधि को छूकर तो उसका हृदय द्रवीभूत हो जाता है, आँसुओं का प्रवाह उमड़ पड़ता है; वह सीधा बह निकलता है।

आगरे का वह उन्नत किला, अपने गत यौवन पर इतरा इतरा कर रह जाता है। प्रातःकाल बालसूर्य की आशामयी किरणें जब उस रक्तवर्ण किले पर गिरती हैं; तब वह चौंक उठता है। उस स्वर्ण प्रभात में वह भूल जाता है कि अब उसके उन गौरवपूर्ण दिनों का अंत हो गया है, और एक बार पुनः पूर्ण-तया कान्तियुक्त हो जाता है। किन्तु कुछ ही समय में उसका सुख-स्वप्न भंग हो जाता है, उसकी वह ज्योति, और उसका वह सुखमय उल्लास, उदासी तथा निराशा पूर्ण सुनसान वातावरण में परिणत हो जाते हैं। आशापूर्ण हर्ष से दमकते हुए उस उज्ज्वल रक्तवर्ण मुख पर पतन की स्मृति-छाया फैलने लगती है। और दिवस भर के उत्थान के बाद संध्या समय, अपने पतन पर क्षुब्ध मरीचिमाली जब प्रतीची के पादप पुंज में अपना मुख छिपाने को दौड़ पड़ते हैं और विदा होने से पूर्व अश्रुपूर्ण नेत्रों से जब वे उस अमर करुण कहानी की ओर एक निराशापूर्ण दृष्टि डालते हैं, तब तो वह पुराना क़िला रो पड़ता है, और अपने लाल लाल मुख पर, जहाँ आज भी सौंदर्यपूर्ण विगत-यौवन की झलक देख पड़ती है अन्धकार का काला घूँघट खींच लेता है।

वर्तमानकालीन दशा पर ज्योंही आत्मविस्मृति का पट गिरता है, अन्तःचक्षु खुल जाते हैं और पुनः पुरानी स्मृतियाँ ताजी हो जाती हैं, उस पुराने रंगमंच पर पुनः उस विगत जीवन

का नाटक देख पड़ता है। सुन्दर-सुम्मन बुर्ज को देख एक बार फिर उस दिन की याद आ जाती है, जब दुःख और करुणापूर्ण वातावरण में मृत्यु-शय्या पर पड़ा कैदी शाहजहाँ ताज को देख देखकर उसासें भर रहा था, जहानआरा अपने सम्मुख निराशापूर्ण निस्संग करुण जीवन के भीषण तम को आते देखकर रो रही थी, जब उनके एक मात्र साथी, श्वेत पत्थरों तक के पाषाण-हृदय पिघल गये थे और जब वह रत्न-खचित बुर्ज भी रोने लगता था, उसके आँसू ढुलक ढुलक कर ओस की बूँदों के रूप में इधर-उधर बिखर रहे थे।

और वह मोती मसजिद, लाल लाल किले का वह उज्वल मोती..............आज वह भी खोखला हो गया। उसका ऊपरी आवरण, उसकी चमक-दमक वैसी ही है किन्तु उसकी वह आत्मा अब लुप्त हो गई। उसका वह रिक्त भीतरी भाग धूलि धूसरित हो रहा है, और आज एकाध व्यक्ति के अतिरिक्त उस मसजिद में परम-पिता का भी नामलेवा नहीं मिलता। प्रति दिन सूर्य पूर्व से पश्चिम को चला जाता है, सारे दिन तपने के बाद संध्या हो जाती है, सिहर कर वायु बहती है, किन्तु ये शोयत प्रस्तर-खंड सुनसान अकेले ही खड़े अपने दिन गिना करते हैं। उस निर्जन स्थान में एकाध व्यक्ति को देखकर ऐसा अनुमान होता है कि उन दिनों यहाँ आनेवाले व्यक्तियों में से किसी की आत्मा अपनी पुरानी स्मृतियों के बंधन में पड़कर खिंची चली आई है। प्रार्थना के समय "मुअज्जन" की आवाज़ सुनकर यही प्रतीत होता है कि शताब्दियों पहले गूँजनेवाली हलचल, चहल-पहल तथा शोर-गुल की प्रतिध्वनि आज भी उस सुन्दर परित्यक्त मसजिद में गूँज रही है।

उस लाल लाल किले में मोती मसजिद, खास महल आदि

श्वेत भव्य भवनों को देखकर यही प्रतीत होता है कि अपने प्रेमी की, अपने संरक्षक की मृत्यु से उदासीन होकर इस किले को वैराग्य हो गया, अपने अरुण शरीर पर शोयत भस्म रमा ली। उस महान् किले का यह वैराग्य, उस जीवनपूर्ण स्थान की यह निर्जनता; ऐश्वर्य-विलास से भरपूर सोते में यह उदासी, और उन रंग-बिरंगे, चित्रित तथा सजे-सजाये महलों का यह नग्न स्वरूप, साधारण दर्शकों तक के हृदयों को हिला देता है; तब क्यों न वह किला संन्यास ले ले! संन्यास, संन्यास..................तभी तो चिरसहचरी यमुना को भी इसने लात लगा कर दूर हटा दिया, ठुकरा कर अपने से विलग किया और अपने सारे बाह्य द्वार बन्द कर लिये। अब तो इनी-गिनी बार ही उसके नेत्र-पटल खुलते हैं, संसार को दो नज़र देखकर पुनः समाधिस्थ हो जाता है वह किला। उस दुःखी दिल को सताना, उस निर्जन स्थान को फिर मनुष्य की याद दिलाना ..............भाई! सँभल कर जाना वहाँ, वहाँ के क्षुधित पाषाण; वह प्यासी भूमि..............न जाने कितनी आत्माओं को निगल कर न जाने कितनों के यौवन को कुचल कर, एवं न जाने कितनों के दिलों को छिन्न-भिन्न करके उनके जीवन-रस को पीकर भी तृप्त नहीं हुई; आज भी वह आपके आँसुओं को पीने के लिये, कुछ क्षणों के लिये ही क्यों न हो आपकी सुखद घड़ियों को भी विनष्ट करने को उतारू है।

उस किले का वह लाल लाल जहाँगीरी महल—सुरा, सुन्दरी और संगीत के उस अनन्य उपासक की वह विलास-भूमि—आज भी वह यौवन की लाली से रँगा हुआ है। प्रतिदिन अन्धकार-पूर्ण रात्रि में जब भूतकाल की यवनिका उठ जाती है, तब पुनः उन दिनों का नाट्य होता देख पड़ता है, जब अनेकों की

वासनायें अतृप्त रह जाती थीं, कइयों की जीवन-घड़ियाँ निराशा
ही अन्धकारमय वातावरण में बीत जाती थीं, और जब-प्रेम
उस बालुकामय शान्ति-जल-विहीन ऊसर में पड़े पड़े अने
उसकी गरमी के मारे तड़पते थे। उस सुनसान परित्यक्त महल
रात्रि के समय सुन पड़ती हैं उल्लासपूर्ण हास्य तथा विषादम
करुण क्रन्दन की प्रतिध्वनियाँ। वे अशान्त आत्माएँ आज भ
उन वैभव-विहीन खण्डहरों में घूमती हैं और सारी रात रो
कर अपने अपार्थिव अश्रुओं से उन पत्थरों को लथपथ कर दे
हैं; किन्तु जब धीरे धीरे पूर्व में अरुण की लाली देख पड़ती ह
आसमान पर स्वच्छ नीला नीला परदा पड़ने लगता है, तब पु
इन महलों में वही सन्नाटा छा-जाता है, और निस्तब्धता
एकछत्र साम्राज्य हो जाता है। उन मृतात्माओं की यदि को
स्मृति शेष रह जाती है तो उनके वे बिखरे हुए अश्रुकण, कि
क्रूर काल उन्हें भी सुखा देना चाहता है। यहाँ की शान्ति य
कभी भंग होती है तो केवल दर्शकों की पद-ध्वनि से त
"गाइडों" की टूटी-फूटी अँगरेजी शब्दावली द्वारा। रात औ
दिन में कितना अन्तर होता है! विस्मृति के पट के इधर औ
उधर......एक ही पट की दूरी, वास्तविकता और स्वप्न; भू
तथा वर्तमान......कुछ ही क्षणों की देरी और हजारों वर्षों क
सा भेद......कुछ भी समझ नहीं पड़ता कि यह है क्या।

उस मृतप्राय किले में अब केवल कंकालावशेष रह गए हैं
उसका हृदय भी बाहर निकल पड़ा हो ऐसा प्रतीत होता है
नक्षत्र-खचित आकाश के चँदवे के नीचे पड़ा है यह काले पत्थ
का टूटा हुआ सिंहासन, जिस पर किसी समय गुदगुदे मखमल
का आवरण छाया हुआ होगा; और जिस पत्थर तक को सुशो-
भित करने के लिए, जिसे सुसज्जित बनाने के वास्ते अनेकानेक

प्रयत्न किए जाते थे, आज उसी की यह दशा है। वह पत्थर है, किन्तु उसमें भी भावुकता थी; वह काला है, किन्तु फिर भी उसमें प्रेम का शुद्ध स्वच्छ सोता बहता था। अपने निर्माता के वंशजों का पूर्ण पतन तथा उनके स्थान पर छोटे छोटे नगण्य शासकों को सिर उठाते देखकर जब इस किले ने वैराग्य ले लिया, अपने यौवनपूर्ण रक्तमय गात्रों पर भगवाँ डाल लिया, शोयत भस्म रमा ली, तब तो उसका वह छोटा हृदय भी क्षुब्ध होकर तड़प उठा, अपने आवरणों में से बाहर निकल पड़ा, वह बेचारा भी रो दिया। वह पत्थर-हृदय भी अन्त में विदीर्ण हो गया और उसमें से भी रक्त की दो बूँदें टपक पड़ीं। मुगलों के पतन को देख कर पत्थरों तक का दिल टूट गया; उन्होंने भी रुधिर के आँसू बहाए.........परन्तु वे मुगल, उन महान् सम्राटों के वे निकम्मे वंशज, ऐश्वर्य-विलास में पड़े सुख-नींद सो रहे थे;.........उनकी वही नींद चिर निद्रा में परिणत हो गई।

और वह शीशमहल, मानव-काञ्चन-हृदय के टुकड़ों से सुशोभित वह स्थान कितना सुन्दर, दीप्तिमान, भीषण तथा साथ ही कितना रहस्यमय भी है। यौवन, ऐश्वर्य तथा राजमद से उन्मत्त सम्राटों को अपने खेल के लिये मानव-हृदय से अधिक आकर्षक वस्तु न मिली। अपने विनोद के लिये, अपना दिल बहलाने के हेतु उन्होंने अनेकों हृदय चकनाचूर कर डाले। भोले भाले हृदयों के उन स्फटिक टुकड़ों से उन्होंने अपने विलास-भवन को सजाया। एक बार तो वह जगमगा उठा। टूट कर भी हृदय अपनी सुन्दरता नहीं खोते, उसके विपरीत रक्त से सने हुए वे टुकड़े अधिकाधिक आभापूर्ण देख पड़ते हैं। परन्तु जब साम्राज्य के यौवन की रक्तिम ज्योति विलीन हो गई, जब उस चमकते हुए रक्त की लाली भी कालिमा में परिणत होने लगी,

## अन्तर्नाद—

लेखक—श्री वियोगी हरि

श्री रायकृष्णदास की 'साधना' की भाँति वियोगी जी का 'अन्तर्नाद' भावपूर्ण तथा साङ्केतिक तथ्य-कथन का एक सुन्दर संग्रह है। इन छोटे टुकड़ों में हृदय और अभिव्यञ्जना—दोनों की मिठास सर्वत्र मिलती है। आध्यात्मिक आनन्दानुभूति के विभिन्न आलम्बनों का योग लेखक ने लिया है। इन रचनाओं में सङ्केत और प्रच्छन्न-कथन की प्रणाली बड़ी निर्मल दिखाई पड़ती है।

---

## सातवीं तरङ्ग—

### प्रतीक्षा—

कब की खड़ी हूँ, प्रियतम ! पुकारते-पुकारते थक गई। जीभ में छाले पड़ गए। पर तुम न आए!

इस विजन वन में अकेली मैं ही हूँ चारों ओर अँधेरा-ही अँधेरा छा रहा है। तरङ्गिणी का कलकल-रव भी मन्द पड़ता जाता है। जान पड़ता है हवा भी अपनी अठखेलियाँ बन्द कर सोने जा रही है सामने के काले भयावने गिरि-शिखरों की ओर तो आँख खोलकर देखा भी नहीं जाता। बड़ी सनसनाहट है। पेड़ों पर बसेरा लेनेवाली चिड़ियों के परों की फड़फड़ाहट ही रुक-रुककर इस घोर सन्नाटे को चीरती है। इसी से थोड़ा-बहुत धीरज बँधा है। नाथ! अञ्चल से ढँका हुआ यह निस्नेह दीपक कबतक टिमटिमायगा?

पैर काँप रहे हैं। हृदय धक-धक कर रहा है। पलकें भी भारी होती जाती हैं। शरीर पसीज उठा है। गला रुँध आया है। बड़ी घबराहट मालूम होती है। क्या करूँ, क्या न करूँ? न खड़ा ही रह जाता है, न लौटते ही बनता है। लौटूँ भी, तो कहाँ, किस ओर? अब न मेरा कहीं घर है, न द्वार। न सखी है ,न सहेली। न सजन है, न परिजन। न कुल है, न कानि। फिर किधर जाऊँ, कहाँ रहूँ? पूरब- पच्छिम का भी तो ज्ञान नहीं। नाथ! तुम्हारे मन में आखिर है क्या? यह देखो, दीपक भी बुझा चाहता है।

क्या यह शिला, जिस पर मैं खड़ी तुम्हारी बाट जोह रही हूँ, मोम की तो नहीं है? यदि नहीं, तो पिघलती क्यों जाती है?

तारे क्यों रो रहे हैं ? कौन कहता है कि पत्तियों पर ओस की बूंदें झिलमिला रही हैं। यह तो इन्हीं तड़पते तारों के आँसू हैं। काली साड़ी पहने यह अँधेरी रात मुझ निराशा में डूबी अभागिनी का दुःख बटाने आई है। देखूँ, बेचारी कब तक साथ देती है। स्नेहमयी प्रकृति का हृदय सचमुच ही बड़ा कोमल है। यह इतनी दया न दिखाती तो मैं किसके आगे अपना रोना रोती ? पर तुम्हें तनिक भी दया न आई, कठोर हृदय !

यह प्रतीक्षा है, या परीक्षा ? प्रतीक्षा ही है, परीक्षा किस बात की होगी ? तुम अनन्त, तुम्हारी प्रतीक्षा भी अनन्त ! ठीक है न ? कुछ तो कहो। किससे बात कर रही हूँ ? क्या तुम सुनते हो ? यदि हाँ, तो अपनी मोहिनी झलक क्यों नहीं दिखाते, मोहन !

लो, दीपक गया ! आशा भी गई। अब भी दौड़ आओ प्रियतम ! देर करने से प्राण-पखेरू भी उड़ जायँगे, प्राणेश !

कालिन्दी-कूल—

खड़े-खड़े आधी रात बीत गई। चारों ओर अँधेरा-ही-अँधेरा छा रहा है। ऊपर काली घन-घटा है, नीचे कालिन्दी का श्याम प्रवाह ! कहीं कुछ सूझता तक नहीं। तारे भी नहीं झिलमिलाते। बड़ा विकट सन्नाटा है। रात साँय-साँय बोल रही है। कैसा भाँय-भाँय लगता है ! रह-रहकर यमुना की विक्षिप्त लहरें हृदय को और भी हिला देती हैं। बड़ा भयावना दृश्य है ! अकेली खड़ी-खड़ी क्या करूँ ?

सखी-सहेलियाँ छोड़कर क्यों यहाँ अकेली ही चली आई ? न जाने, मुझे यहाँ कौन खींच लाया ? खड़ी-खड़ी किसकी बाट जोह रही हूँ ? किस उलझन में पड़ी हूँ ? कुछ समझ में नहीं आता। कैसे धीरज धरूँ ! पैर थर-थर काँपते हैं। आँखें तिल-

मिला रही हैं। घड़ा व्यर्थ ही भरकर सिर पर लाद लिया अब गिरा ही चाहता है। कैसे सँभालूँ ?

दिया भी क्या बुझ जायगा ? इस तेज़ आँधी में, अञ्चल की ओट में, कब तक ठहरेगा ! कौन जानता है, कब बुझ जाय ! और तेल भी तो चुक गया है। क्या वश ? किसे मालूम था, कि मुझ अभागिनी के साथ ऐसी प्रवञ्चना की जायगी। मैं तो यही समझकर दौड़ी थी कि कालिन्दी-तट पर वह मर्मभरी रागिनी सुनने को मिलेगी, जिसने मेरे कल्पना-भवन में 'सत्यं शिवं सुन्दरं' की स्वर-लहरी प्रतिध्वनित की थी। पर सब धोखा ही निकला ! वेदान्तियों ने कदाचित् इसी अभितृष्णा को 'मृग-जल' कहा है।

एक बार और वह उन्माद-आमोदिता रागिनी सुनी थी। उस दिन भी वह मुझ मुग्धा मृगी के अन्तस्तल में बाण-सी बिध गई थी। पर, तब इस तरह घर-बार छोड़कर भागी नहीं थी। वहीं जी मसोस कर रह गई थी। आज की भांति उस दिन दौड़ी नहीं। आज की दशा तो कुछ विचित्र ही हुई। घरवालों के रोकते-रोकते भी घड़ा ले इधर चल पड़ी। भला, यह भी कोई पानी भरने का समय है ! सखी सहेलियों की ओर देखा तक नहीं। करील की कँटीली डाला में वस्त्र उलझ जाने तक का तो ध्यान नहीं रहा। फूल-माला तो, न जाने कहाँ टूट-टाट कर गिर गई। आँखें अपनी होतीं तो कुछ देखतीं। सुध तो तन तक की न थी; वस्त्राभूषण कौन सँभालता है।

आखिर, वह रागिनी हुई क्या ? अलापनेवाला कहाँ गया ? कहाँ जाऊँ, किससे पूछूँ ? सोचा था, कि उस रागिनी की धवल धारा से अन्तःकरण पखारूँगी, गायक को देखकर यह निस्तेज दृष्टि सौन्दर्य-सुधा से अनुप्राणित करूँगी। पर यह कुछ न हुआ। सुना क्या—उत्कण्ठित हृदय की धीमी प्रकम्पन-ध्वनि ! देखा

क्या—अदृष्ट का धुँधला मानचित्र! जान पड़ता है, यह विश्व-व्यापी अन्धकार मेरी ही निराशा का काला प्रतिबिम्ब है। तो क्या वह मोहिनी रागिनी भी मेरे ही विक्षिप्त अन्तर्नाद की प्रतिध्वनि थी? राम जाने, क्या था!

लो, दीपक भी गया! रहा-सहा धीरज था, वह भी गया। अब देखूँ, इस अनन्त शून्य-पट्ट पर मेरे रहस्य के अस्तित्व की क्षीण रेखा कब तक खचित रहती है!

अतिथि—

द्वार खोलो, अन्तर्यामिन्! यह बेचारा, हाय! कब से तुम्हारा द्वार खटखटा रहा है।

यह कोई पथिक है; और काले कोसों से दौड़ा आ रहा है। चलते-चलते पैर सूज गये हैं; तलुवों में छाले भी पड़ गये हैं। न जाने, यहाँ तक कैसे पहुँचा! देखते नहीं, बिलकुल शिथिल पड़ गया है? बोलने तक की शक्ति नहीं। ओठों पर पपड़ी पड़ गई है। प्यास के मारे जीभ तालू से लग गई है। अरे, कितना कृश है! कंकाल-मात्र शेष है। किसी प्रणय-आशा ने ही इसे अब तक सप्राण रखा है। नाथ! द्वार खोलो और इसकी सँभाल करो।

क्या कहा, कि किस काम से आया है? केवल तुम्हारी झलक लेने—और कोई काम नहीं। बड़ा भोला है। कहता है, मैं अपने पैरों थोड़े ही आया। न जाने, कौन यहाँ तक खींच लाया! सुना है, कि रात इसने तुम्हारी प्यारी सूरत सपने में देखी थी। जागते ही बावला हो गया। एक फटा-पुराना कंबल लपेटे तुम्हारी टोह में चल पड़ा। तुम लापता तो रहते ही हो। इससे बेचारा, न जाने कहाँ-कहाँ, खाक छानता मारा-मारा फिरा। इतने दिनों बाद आज कहीं इस, भूले-भटके योगी को तुम्हारा

पता चला है। सो, द्वार खोलकर बाहर पधारो, प्राणधा
निठुर न बनो, भक्त-वत्सल !

टुक आओ तो। बैठना मत; एक ही झलक दिखाकर च
जाना। सकुचते हो क्या ? या डरते हो ? तुम्हें यह बाँध क
कैद थोड़े ही कर लेगा। सर्वशक्तिमान् होकर एक निर्बल व
भी सामना नहीं कर सकते। तुम्हारी पहेली तुम्हीं जानो। ह
तो इतना ही कहते हैं कि द्वार खोल दो; पीछे जो तुम्हारे म
में हो, करना।

इसे देखकर तुम्हें अवश्य ही तरस आ जायगा। इ
निराश्रय का आज कहीं भी ठौर-ठिकाना नहीं। जो कुछ है, स
तुम्हारा द्वार। यहीं धूनी रमाकर डटेगा। यहाँ से टस से मस
होने का नहीं। बड़ा हठीला है। इसे कह सकते हैं लगन प
मर मिटनेवाला। बड़ी-बड़ी अधमुँदी आँखों से स्नेह-रस छलक
पड़ता है, पर तो भी बेचारी प्यास से छटपटा रही है। समुद्र 
भी मछलियाँ प्यासी हैं ! रह-रहकर यह किसी मर्म-पीड़ा क
अनुभव कर रहा है। पूछने पर जवाब यह मिलता है कि मेर
दर्द, दर्द नहीं—एक मीठी-सी चुभीली कसक है। यही कसक
उसे यहाँ तक खींच लाई है। इसी से वह उसे प्राणाधिक प्यार
है। मुबारक हो ऐसा दर्द !

ऐसा अतिथि कदाचित् ही इस द्वार पर कभी आया हो
प्यारे, द्वार खोलकर इस मस्त पागल को इसी घड़ी दर्शन दो
ऐसे पाहुने नित्य तो आते नहीं। तुम्हें इसकी पहुनई भी, एक
तरह से, बहुत महँगी न पड़ेगी। सिर्फ एक बार इसकी ओर
मुसकरा भर देना। बस, मस्त हो झूमने लगेगा। सतृष्ण नेत्रों
की तीव्र पिपासा तो उसी क्षण शांत हो जायगी। मुरझाया
हुआ मुख एकदम खिल उठेगा। ओठों पर मुसकराहट की एक

पतली रेखा खिंच जायगी। तुम्हारी एक बार की चितवन से इस परिश्रांत पथिक का काया-कल्प हो जायगा। देखते-देखते रस-समुद्र उमड़ उठेगा। प्रेम-पर्व का क्या अच्छा सुयोग है! ऐसे आकस्मिक आतिथ्य से चूकना ठीक नहीं।

लो, द्वार खुला। इसके बाद क्या हुआ, कहने का अधिकार नहीं।

मुसकराहट—

क्या कभी वह मुसकराहट भूलेगी? ज्योंही वह मुसकराया, समस्त प्रकृति पुलकित हो उठी। निस्तब्ध आकाश उद्वेलित हो गया। धीर समीर में प्रकम्प होने लगा। कुसुम की कोमल कलियों पर रोमांच हो आया। लताएँ थिरकने लगीं। पाटल की पंखड़ियाँ पसीज उठीं। कमल-कोश से रस छलकने लगा। भौंरे अस्फुट ध्वनि से गूँजने लगे। पक्षी इधर से उधर उड़-उड़ कर चहकने लगे। अधिक क्या, माधुर्य मुकुलित हो उठा, विकास विकसित हो गया और लावण्य बार-बार उस मुसकराहट के कोमल स्पर्श को चूमने लगा।

कितने नेत्रों ने उस सुधा से अपनी प्यास बुझाई। कितने हृदय-पटलों पर वह इन्द्रधनुष की-सी सस्मित रेखा खचित हो गई! कितनों के मन-मृग उस स्मिति-पाश में उलझकर फँस गये! ओह! क्या से क्या हो गया! उस मुसकराहट में यदि बाँधने की शक्ति थी, तो साथ ही मुक्त करने की भी युक्ति थी। उसकी ओर देख देखकर विष और अमृत ने कई बार प्रेमालिंगन किया था। वहाँ मृत्यु और जीवन का भी प्रत्यक्ष समन्वय देखने को मिला था।

चतुर चितेरे रंग और कूची ले-लेकर उसकी तसवीर खींचने आए, पर बेचारे खड़े देखते ही रह गए। उनकी आँखें

ने उस तरल तरंगमाला में ऐसी उछल-कूद मचाई कि गरीब से कुछ न करते बना। उलटे आप ही उधर खिंच गये! यह दशा शब्द वाटिका के मालियों की भी हुई। उनकी प्रतिभा उस ओर ऐसे खिंच गई, जैसे लोहे को चुम्बक लपक लेता है। कुछ शब्द हृदय से बाहर निकलना चाहते थे, पर कण्ठ और मुख प कड़ा पहरा बैठा था! लेखनी कभी की पथरा गई थी। कहें तो क्या, और लिखें तो क्या?

जब कभी मैं उस मधुर मुसकान का ध्यान करता हूँ तब न जाने क्यों, निखरी हुई शरच्चन्द्रिका का स्मरण हो आता है हिम-मण्डित धवल शिखरों पर खेलने को मन दौड़ जाता है और कुछ ऐसा जान पड़ता है जैसे मेरी अधखुली आँखें पलकों को कच्चे दूध से पखार रही हों। समझ पड़ता है, शान्ति, सरलता और विमलता उस मुसकान से ही प्रस्फुटित हुई हैं,। विकास और प्रकाश उसी मुक्ति-नंदिनी के सरस अधरपल्लव हैं।

उस मुसकान की झलक एक ही बार क्यों मिली? वह अमृतमयी विद्युत्प्रभा एक ही बार चमक-दमककर क्यों अनंत अदृष्ट में लीन हो गई? आँखों में, बाट देखते-देखते, झाईं पड़ गई। कलेजा आह के धुएँ से धुँधला हो गया। पर वह चिदानंद बिलासिनी मुसकराहट आज तक सामने न आई! न जाने, किस कोप-भवन में मान ठाने बैठी है!

उसकी झलक कौन नहीं लेना चाहता? कितने तरसते नेत्र उस रूप की प्यास में तड़प रहे हैं? रात तो नित्य ही अगणित आँखें फाड़-फाड़ उधर देखा करती हैं। यही दशा वृक्षों, पक्षियों और पशुओं की भी है। देखें, अब कब उस मुसकराहट का सुधा-रस चखने को मिलता है!

---

## ज्योत्स्ना—

लेखक—श्री सुमित्रानन्दन पन्त

अपने रूपक-प्रधान नाटक 'ज्योत्स्ना' में कवि ने पवन एवं सुरभि से सम्भूत स्वप्न कल्पना के सच्चे प्रतिनिधि और प्रतिरूप मानव की महत्ता का मनोरम कथन किया है। उसने अपनी भावना के अनुरूप मानव जीवन के काल्पनिक उद्देश्य की व्याख्या की है। मनुष्य किन स्वर्गीय उपादानों से निर्मित है, और उसे किन मधुर लक्ष्यों की ओर अनवरत रूप से बढ़ना चाहिए इसका कवि ने काव्यात्मक तथा साङ्केतिक चित्रण किया है। इस रचना में काव्य और विचार-का सुन्दर समन्वय हुआ है।

—————

आठवीं तरङ्ग—

[ रात्रि का द्वितीय प्रहर; भूलोक के निर्जन पर्वत-प्रान्त का एक दृश्य; अन्तरिक्ष के नीरव-कूलों में चाँदनी का अपार फेनिल सागर उमड़ रहा है। चारों ओर सीप के पङ्खों में उड़ते हुए व्योमचर होनेवाले अलौकिक दृश्य की सूचना दे रहे हैं। वायु के प्रश्वासों से वनौषधियाँ, फ़ासफ़रस की तरह सुलगकर, रङ्ग-बिरङ्गे आलोक उद्गत कर रही हैं। दूध की तरङ्गों के समान उठे हिम-शिखरों की उपत्यका में पृथ्वी के विशाल अञ्चल-सा मानस-सरोवर फैला हुआ है। हिम की उज्ज्वल शिलाओं में पुनः-पुनः प्रतिफलित चन्द्रातप, आँखों को चकाचौंध कर अनेक वर्णों की रत्नच्छाया प्रसरित कर रहा है।

सरोवर के बीच में बेला, जुही एवं कुन्द-कलियों की वन्दनवारों से सज्जित, चाँद की कला की आकृति की, विषद रुपहरी नाव है; नाव पर चाँदी की चौकड़ी भरते हिरनों की पीठ पर मोतियों से खचित हाथीदाँत का सिंहासन, जिसमें फेन-कोमल मखमल की ज़रीदार गद्दियाँ और तकिए लगे हैं। दोनों ओर से दो उड़ते हुए चाँदी के हंस, जिनके पङ्खों पर हीरे की कनियाँ दमक रही हैं। ऊपर आसमानी रेशम का घूमता हुआ छत्र मणि-किरणें विकीर्ण कर रहा है; छत्र की परिधि से मोतियों की लड़ियाँ झूल रही हैं।

सिंहासन के चतुर्दिक हँसमुख, किशोर-वयस ओसों की पाँति; आठ से दस साल के बच्चे, चमकीले टसर के वस्त्र अबरक के पत्रों में झलमला रहे हैं; चाँदी की चूर्ण अलकों में छोटे-छोटे मोती बिखरे हैं; उत्सुक अधीर दृष्टि; अङ्गों को हिला-डुलाकर बाल-सुलभ चञ्चल हाव-भाव प्रकट कर रहे हैं। बाईं ओर पुष्पों के हृदय से उच्छ्वसित दुर्निवार कामना-सी सुरभि, पुष्पों की चटकीली पङ्खड़ियों से लदी, लालसा-से लाल पल्लवों की चोली

करती, मदिरागंध निर्गत करती, केसरी अलकों में रजनीगंधा की माला बाँध रही है। दाईं ओर छरहरे बदन का सुंदर, स्वस्थ, युवक पवन अनिमेष अमृत दृष्टि से सुरभि का उन्मुक्त सौंदर्य पान कर रहा है। सरोवर में कुँई का वन, अँगूठे के बल खड़ा, मुग्ध दृष्टि से आकाश की ओर देख रहा है। इधर-उधर कुछ राजहंस लंबी-लंबी ग्रीवाएँ पीठ पर रक्खे सो रहे हैं।

ओस बाल-कौतूहल वश चारों ओर कुदक-कुदक कर, चंचल नाट्य-पूर्वक गाते हैं। ]

पवन—सम्राज्ञी के आने में न जाने क्यों विलंब हो रहा है!

( आकाश में मधुर संगीत-ध्वनि गूँजती है। )

सुरभि—वह सुनो सम्राज्ञी का आगमन-सूचक मंगल-संगीत सुनाई पड़ता है। आकाश से मधुर स्वरों की पुष्प-वृष्टि हो रही है।

( धीरे-धीरे गीत-ध्वनि स्पष्ट हो उठती है। )

पवन—जान पड़ता है चिरकाल से मूक आकाश-वीणा आज अपने ही आनंद से मुखरित हो मधुर मंद झंकारों में गूँज उठी है।

( किरणों का मधुर, श्लक्ष्ण स्वर सुनाई पड़ता है। )

पवन—( आकाश की ओर संकेत कर ) वह देखो उस तीव्र वेग से घूमते हुए ज्योति-बिन्दु को!

( सब उत्सुक-दृष्टि से आकाश को देखते हैं। )

एक ओस—मोती, देखो सम्राज्ञी का यान! (ताली बजाता है)

पवन—अब देखो, राजहंस की तरह प्रकाश के पंख फैलाये—

मोती—चटुल! पोत! ( उँगली उठाकर ) वह देखो; विमल! रत्ती! देखो! ( सब ओस आश्चर्य-चकित देखते हैं )

पवन—असंख्य किरणों के पंख फैलाए एक नवीन आलोक-सृष्टि पृथ्वी पर अवतरित हो रही है। जान पड़ता है; भू-लोक को

समीप जानकर चतुर यान-वाहकों ने अपना वेग मंद कर लिया है।

( आकाश-वाणी )

किरणें—सम्राज्ञी! इंद्र, गंधर्व, मेघ मरुत-लोकों को पार कर अब हमारा यान भू-लोक के समीप आ गया है। वह देखिए नीचे पृथ्वी-तल का दृश्य!

ज्योत्स्ना—देख रही हूँ—दूर से शून्य दिगंत में घूमती हुई जो पृथ्वी गोल लट्टू के समान छोटी जान पड़ती थी और नीचे उतरने पर जो भूमि-रेखा समुद्र के उच्छ्वसित वक्ष में मुँह छिपाए, स्तन-पान करते हुए शिशु-सी लगती थी, वही पास पहुँचने पर, उच्च हिम-किरीट से शोभित, सरिताओं के चञ्चल मुक्ताहारों से मंडित, शस्य-श्यामल-अंचला, अनंत संतप्त प्राणियों की पुण्य-धात्री, अचला के रूप में बदल गई है। वे जुगुनुओं की तरह चमकते शायक धनिकों के प्रासाद हैं। और इधर-उधर, निष्प्रभ छीटों-सी छितरी, निर्धनों की दीन-हीन बस्तियाँ। बीच-बीच में लम्बे, पतले, साँपों की तरह बल खाए, टेढ़े-मेढ़े, वे शायद रास्ते हैं।

एक किरण—सूर्य के मुक्त प्रकाश में नृत्य करती, वायु के नील रेशमी अञ्चल को फहराती हरित शस्य की चोली पहने, हँसमुख चंचल बालिका-सी यह पृथ्वी सदैव से देवताओं की दुलारी रही है।

ज्योत्स्ना—ठीक कहती हो। असंख्य कोटि के जीवों एवं मनुष्यों से युक्त, वन-उपवन; मरु-उर्वर, पर्वत-समुद्रों से निर्मित यह पृथ्वी अपनी समस्त विभिन्नताओं के रहते हुए भी एक है। ये अभ्रभेदी पर्वत और दुस्तर समुद्र भी इसकी एकता को नष्ट नहीं कर सकते। जिस प्रकार यह बाहर से एक है, उसी प्रकार भीतर से भी इसे एक आत्मा, एक मन, एक वाणी और एक

विराट् संस्कृति की आवश्यकता है। यह समस्त विश्व-चक्र एक ही अखंडनीय सत्ता है, एक ही विराट् शक्ति के नियमों से संचालित है। मानव-जाति अपने ही भेदों के भुलावे में खो गई है। उसके इस अनेकता के भ्रम को आत्मा की एकता के पाश में बाँधकर, समस्त विभिन्नता को एक विश्वजनीन स्वरूप देकर नियंत्रित करना होगा। अनियंत्रित प्रकृति विकृतिमात्र है। एक बार मैं समस्त मानव-समाज को महासागर की असंख्य तरंगों की तरह एक ही भावोच्छ्वास से आंदोलित-उद्वेलित एक ही नृत्य-लय में उठते-गिरते, और एक ही मानव-प्रेम के राग से मुखरित उल्लसित देख पाती!

किरणें—समस्त जीव-जगत् निद्रा की सुखद गोद में विश्राम कर रहा है। साँसों के आवागमन के सिवा प्राणियों के मनोलोक में संपूर्ण मानसी क्रियाएँ निश्चेष्ट हो सो रही हैं। इस समय जड़-चेतन में कुछ भी भेद नहीं जान पड़ता।

ज्योत्स्ना—किरणों, मेरा यान इसी मानस-सरोवर में उतरेगा, जो कोई की असंख्य आँखें खोल, अनिमेष हो, मेरी प्रतीक्षा कर रहा है।

किरणें—ऐसा ही होगा, सम्राज्ञी!

[ सब लोग एकटक आकाश की ओर देखते हैं ]

[ धीरे-धीरे प्रकाश बढ़ता है एवं सारा दृश्य आलोक-प्लावित हो उठता है। इंद्रधनुषी किरणों द्वारा वाहित, मधुर-मुखरित, ज्योत्स्ना का दिव्ययान नाव पर अवतरित होता है। सरोवर में राजहंसों का दल असमय आँखें खुल जाने पर, ग्रीवा उठा-उठा कर कल-ध्वनि करता है। ]

ओस—( एक साथ ) सम्राज्ञी की जय!

पवन-सुरभि—सम्राज्ञी की जय!

[ ज्योत्स्ना सिंहासन पर आसीन होती है। दाएँ-बाएँ पार्श्वों में पवन

और सुरभि, उनके चतुर्दिक् किरणें अपना स्थान ग्रहण करती हैं। ओस सिंहासन के दोनों ओर दो टोलियों में बँटकर चंचल नाट्य-पूर्वक मूक-अभिनय करते हैं।]

ज्योत्स्ना—( प्रसन्न भाव से ) तुमसे और सुरभि से मिलकर मुझे हार्दिक प्रसन्नता हुई, पवन !

पवन—सदैव से स्वच्छंद-प्रकृति पवन को सम्राज्ञी के सौजन्य ने वशीभूत कर लिया।

सुरभि—सुरभि सम्राज्ञी की सेवा के लिये सदैव प्रस्तुत रहेगी।

ज्योत्स्ना—पवन ! संसार की इस समय क्या स्थिति है, मुझे संक्षेप में सुनाओ। तुम सदागति हो, तुमसे कोई भेद छिपा नहीं रहता।

पवन—सम्राज्ञी, इस युग के मनोजगत् में सर्वत्र ऊहापोह और क्रांति मची है। एक ओर धर्मान्धता, अंध-विश्वास और जीर्ण रूढ़ियों से संग्राम चल रहा है; दूसरी ओर वैभव और शक्ति का मोह मनुष्य की छाती को लौह-शृंखला की तरह जकड़े हुए है। बुद्धि का अहंकार, प्रखर त्रिशूल की तरह बढ़कर, मनुष्य के देवत्व-प्रिय स्वभाव एवं आदर्श-प्रिय हृदय को स्वार्थ की नोंक से छेद रहा है। विद्वान् लोग जीवन के गूढ़ प्रश्नों एवं विश्व की जटिल समस्याओं पर विज्ञान का नवीन प्रकाश डालकर सृष्टि के गूढ़ रहस्यों को नवीन ढंग से सुलझाने की चेष्टा कर रहे हैं। विकासवाद के दुष्परिणाम से भौतिक ऐश्वर्य पर मुग्ध एवं इंद्रियसुख से लुब्ध मनुष्य-जाति समस्त वेग से, जड़वाद के गर्त की ओर अग्रसर हो रही है। मानव-सभ्यता का अर्थवाद की दृष्टि से ऐतिहासिक तत्त्वावलोचन करने पर समस्त प्राचीन आदर्शों, विचारों, संस्कारों, नैतिक नियमों एवं आचार-व्यवहारों

के प्रति विश्वास उठ गया है। मनुष्य मनुष्य न रहकर एक ओर निरंकुश धनपति, दूसरी ओर आर्त श्रमजीवी बन गया है। इस आंतरिक विपर्यय के कारण संसार का मनोलोक, द्रवित वाष्प-पिंड की तरह प्रलय-वेग से घूमकर, अपने अंतरतम जीवन में समस्त विरोध-उन्मूलक एवं विश्व-व्यापी परिवर्तन का आवाहन करना चाहता है। अपने अस्पष्ट भविष्य को सुस्थ, स्पष्ट एवं सबल स्वरूप देकर मनुष्य संसार की सभ्यता के इतिहास में नवीन स्वर्ण-युग का निर्माण करना चाहता है। जब तक वह किसी संतोष-जनक परिणाम पर नहीं पहुँच सकेगा, सृष्टि के सरल, सुगम, सनातन नियमों पर उसका अविश्वास ही बना रहेगा। और, चारो ओर अज्ञान, अंधकार, पशुबल एवं तामसी प्रवृत्तियों का बोलबाला रहेगा।

ज्योत्स्ना—जान पड़ता है, मनुष्य को यथार्थ-प्रकाश की आवश्यकता है। इस अनादि, अनंत जीवन पर अनंत दृष्टिकोणों से प्रकाश डाला जा सकता है। ज्ञान-विज्ञान से मनुष्य की अभिवृद्धि हो सकती है, विकास नहीं हो सकता। सरल, सुन्दर और उच्च आदर्शों पर विश्वास रखकर ही मनुष्य-जाति सुख-शांति का उपभोग कर सकती है, पशु से देवता बन सकती है। आदर्श चिरंतन अनुभूतियों की अमर प्रतिमाएँ हैं, वे तार्किक सत्य नहीं, अनुभूत सत्य हैं। आदर्शों को सापेक्ष दृष्टि से देखने से उनका मूल्य नहीं आँका जा सकता; उन्हें निरपेक्षतः मान लेने पर ही मनुष्य उनकी आत्मा तक पहुँच सकता है। निरपेक्ष सत्य शून्य नहीं; वह सर्व है। प्रत्येक वस्तु का निरपेक्ष मूल्य भी है। आदर्श व्यक्ति के लिये असीम हैं। देश-काल-समाज आदर्शों की सीमाएँ हैं, सार नहीं; उनके इतिहास हैं, तत्त्व नहीं।

( नेपथ्य में झिल्ली की कर्कश झंकार सुनाई पड़ती है )

ज्योत्स्ना—पृथ्वी पर उतरते ही मर्त्यलोक के प्राणियों का तर्क-वितर्क, ऊहापोह, चीत्कार-किलकार कानों के परदे फाड़ने लगा! इस आनंद-पूर्ण सृष्टि का अर्थ इन्होंने जीवन-संग्राम समझ लिया है। रात-दिन द्वंद्व-संघर्ष, वाद-विवाद, ईर्ष्या-कलह के सिवा इन्हें और कुछ सूझता ही नहीं। हाय! इन्द्रियों की मदिरा पीकर यह मनुष्य-जाति उन्मत्त हो गई है। इसने अपनी आत्मा के अमर आनंद को क्षण-भंगुर इंद्रियों के हाथ बेच दिया है! इसकी समस्त शक्ति मृगतृष्णा के स्वर्ग का निर्माण करने में लगी है, जो इसे विनाश के मरु में भटकाकर सदैव और भी दूर हो जाता है। प्रकृति की इस अपार रूप-राशि पर मुग्ध होकर मनुष्य का प्रकृतिवादी बन जाना आश्चर्य की बात नहीं, किन्तु इससे मुक्त न हो सकना अवश्य ही दुःख की बात है।

[ एक नाटे कद, गठीले बदन के बलिष्ठ मनुष्य के वेश में झींगुर का प्रवेश। ताँबे का-सा रंग, दृढ़ पुट्ठे; लोह-तार-सी नाड़ियाँ; सख्त चौड़ा पंजा; मोटी, न मुड़नेवाली उँगलियाँ; काँच की-सी चमकीली भाव-शून्य आँखें; मोटे होंठ, तीर-सी तनी लंबी-लंबी बँटी मूँछें। इस मनुष्य के अंगों में मांस का लचीलापन नहीं, वे मशीन के पुरजों की तरह एक निश्चित यांत्रिक भाव से संचालित हो रहे हैं। मुखाकृति में एक प्रकार की अविश्वास-जनित तीव्र सतर्कता व्याप्त है। इसके कंधों पर लोहे की बुनी जाली, कलाइयों पर लोहे के पट्ठे बँधे हैं। कमर में पिस्तौल, तलवार, चाकू आदि अस्त्र-शस्त्र लटक रहे हैं। हाथ में वाद्य के ढंग का लोह-यंत्र है, जिस पर वह आरानुमा लोहे का गज़ फेरकर, एक प्रकार का कर्कश घर्घर-रव पैदा करता हुआ, पुरुष स्वर में गा रहा है। ]

ज्योत्स्ना—पवन, इस मर्त्यलोक के दूत से कहो, अपना

बेसुरा आलाप बंद करे, नहीं तो हम बहरे हो जाएँगे।

[ बाजे में कर्कश-नाद करते हुए झींगुर का प्रस्थान। ]

ज्योत्स्ना—मनुष्य का ऐसा बर्बर वेश देखकर, उसके मुँह से पाशविक सिद्धांतों एवं आसुरी उद्‌गारों को सुनकर आश्चर्य होता है। "समर्थ और शक्तिशाली को ही जीने का अधिकार है", "दुर्बलों का दैव भी घातक है", आदि,—नैतिक अतिवाद जीवन के नियम बन रहे हैं। सर्वत्र अतृप्ति ही अतृप्ति है। घृणा से घृणा ही बढ़ती है। वैमनस्य से वैमनस्य ही पैदा होता है। स्नेह, ममत्व, सहृदयता आदि मानव-स्वभाव की उच्च विभूतियों से उसका विश्वास ही उठ गया है। ना, ना, इस तरह मेरा कार्य नहीं चलेगा। मनुष्य को इस अपूर्ण एकांगी बुद्धिवाद से ऊपर उठना पड़ेगा। ( पवन और सुरभि से ) पवन! तुम्हारे स्वभाव की उत्तेजनशील भाव-प्रवणता और सुरभि के सौंदर्य की अतिशय मादकता से मैं अच्छी तरह परिचित हूँ। सुरभि, तुम तरुण वसंत के हृदयोच्छ्वास से निःसृत, यौवन की उद्दाम लालसा की सजीव प्रतिमा हो। तुम दोनों के मधुर-सम्मिलन से मनुष्य-जाति के मङ्गल के लिए मैं दो सूक्ष्म तत्त्वों को जन्माना चाहती हूँ। जो अपनी ही सूक्ष्मता के प्रभाव से संसार के मनोलोक में प्रवेश कर, मनुष्यों के हृदय में उन्नत, संस्कृत भावनाओं का विकास एवं प्रचार करेंगे।

पवन-सुरभि—सम्राज्ञी की इष्ट-सिद्धि के लिए पवन और सुरभि अपने जीवन उत्सर्ग करने को प्रस्तुत हैं।

ज्योत्स्ना—(प्रसन्नतापूर्वक ) मुझे तुम लोगों से यही आशा थी। मेरी अलौकिक शक्ति तुम्हारे इस आत्मत्याग में सहायक होगी।

ज्योत्स्ना खड़ी होकर, दोनों हाथों से अपने अञ्चल-छोर को नात्र

पर बैठे हुए ओस और किरणों के ऊपर फेरती है। चाँदनी के स्वप्निल प्रभाव से सब लोग अपने स्थान पर बैठे ऊँघने लगते हैं; एवं माथ झुकाकर धीरे-धीरे तंद्रामग्न हो जाते हैं। चारों ओर हरे रंग का आलोक फैल जाता है। वायु-मंडल में बुक्के का चूर्ण प्रकाश-कणों की तरह बरस-बरसकर चमकने लगता है। ज्योत्स्ना ताली बजाती है। छोटे-छोटे पंख फैलाए हुए द्वीपों-से जुगुनू, ऊपर से परियों के बच्चों की तरह उतरकर चारों ओर उड़-उड़ कर, मौन नाट्य-पूर्वक नृत्य करते हैं। पाँच से सात साल तक के बालक, हलके वस्त्र पहने, पीठ पर बिजली का छोटा-सा बल्ब लगाए जुगुनुओं का अभिनय करते हैं। नेपथ्य में बाजा बजता है। प्रकाश धीरे-धीरे नीला, पीला, गुलाबी, बैगनी कई प्रकार के रंग बदलता है, और जुगुनुओं का रंग भी उसी प्रकार परिवर्तित होता जाता है।

[ इसी बीच में ज्योत्स्ना पवन और सुरभि को अपनी छिगुनी से छू देती है; दोनों उद्दीपित हो एक दूसरे की ओर आकर्षित होते हैं। पवन निर्निमेष दृष्टि से सुरभि के मुख को देखता हुआ धीरे-धीरे उसके पास पहुँचता है। दोनों की चार आंखें होतीं हैं, सुरभि का सिर झुक जाता है। पवन सुरभि का हाथ अपने हाथ पर लेता है। दोनों देर तक एक दूसरे का मुख देखते हुए अपने को भावावेश में भूल जाते हैं। ]

पवन—सुरभि!

सुरभि—नाथ!

पवन—तुम अपनी मादक साँसें पिला-पिलाकर मेरी आँखों के सामने यह किस छाया-लोक की सृष्टि कर रही हो, प्रिये! मैं घूम रहा हूँ! उसे लोक की सौन्दर्य-सुषमा के सामने यह संसार विश्री और बासी लगता है। तुम्हारे अस्फुट हृदय में इतना लावण्य, इतनी मादकता और मधुरता कहाँ छिपी थीं, प्रियतमे!

सुरभि—मेरे अनन्त यौवन का मधु तुम्हारे ही लिए है,

प्रियतम ! मेरी हृदय-कली के तुम्हीं एकमात्र मधुप हो।

[ प्याली की आकृति की अधखिली कली पवन के ओठों से लगती है। पवन मधु-पान करता है। ]

पवन—तुम्हारे पिलाए मधु से तृप्ति ही नहीं होती। ( फिर पीता है ) ओह, मेरे अङ्ग-अङ्ग शिथिल होते जा रहे हैं। अलस इच्छाओं के सुख से पलकें लदकर झूमने लगी हैं। इच्छामयी ! कामनामयी ! ( मुँदती हुई आँखों को चेष्टापूर्वक खोलकर ) प्रियतमे !

सुरभि—प्रियतम !

[ पवन सुरभि को पास बिठाकर अपनी बाँहों में बाँध लेता है। दोनों देर तक इसी प्रकार प्रेम-विह्वल एवं बेसुध रहते हैं। ज्योत्स्ना जुगनुओं को संकेत करती है। जुगनू पवन और सुरभि के चारों ओर मँडराकर गाते हैं। ]

पवन—( आँखें बन्द किए ) आँखों के सामने परदे के बाद परदे खुल रहे हैं। कैसा अपार सौन्दर्य है ! कैसा असीम आनन्द ! यह छाया-जगत् ही संसार का मनोलोक है, जिसके नेपथ्य में छिपी हुई अदृश्य सूक्ष्म शक्तियाँ विश्व के रङ्गमञ्च पर अभिनय करने को अवतरित होती हैं। रूप, छवि, प्रतिछवि !—सब कुछ सूक्ष्म-से-सूक्ष्मतम होता जा रहा है ! ओह, इस भावना का कहीं अन्त है !

सुरभि—कैसा सम्मोहन ! कैसी परितृप्ति है ! मेरा हृदय देह के बन्धनों से मुक्त हो, सदैव के लिए इस सौन्दर्य के स्वर्ग में लीन होकर तदाकार बन जाना चाहता है ! कैसा मधुर-मधुर आकर्षण है !

पवन—प्रिये, यह जागृति है या स्वप्न ?

सुरभि—नाथ, यह सत्य है या कल्पना ?

[ स्वप्न और कल्पना साकार हो दो देव-दूतों की तरह, ऊपर से

उतरकर पवन और सुरभि के सामने झूलने लगते हैं। स्वप्न सुन्दर, सुकुमार युवक; विस्मय से पूर्ण निर्मल नील नयन; गुलाब-से सस्मित कपोलों पर पीले भौंरों की पाँति की तरह सुनहली अलकें बिखरी, बदन में रेशमी आलोक की छाया वस्त्र की तरह लिपटी है, जिससे देह की आभा बालातप-सी झलक रही है। दोनों कंधों पर विस्फारित पलकों की तरह दो आलोकित पंख हैं। नीचे की देह में नीहारिका की तरह हलका आसमानी वेष्टन झूल रहा है।

कल्पना विकच-यौवना, सर्वांग-सुन्दरी; अकूल नील नयन; कोमल दृष्टि; मेधावी नासिका; सरल अकलुष स्मिति; सजीव कपोल; स्वभाव-संस्कृत मुखाकृति; अनेक रंगों का छायातप झीने पट की तरह अंगों में झूल रहा है, दोनों कंधों पर मयूर-पुच्छ की तरह दो पंख हैं। ]

पवन—कैसा स्वर्गीय सौन्दर्य है !

सुरभि—कैसा स्वर्गीय सम्मोहन !

[ ज्योत्स्ना ताली बजाती है। जुगनू धीरे-धीरे ओझल हो जाते हैं। पवन और सुरभि आलिंगन-पाश खोल यत्न-पूर्वक उठकर अपने-अपने स्थानों पर खड़े हो जाते हैं। ओस और किरणें आँखें खोलती हैं। स्टेज पर हलका आसमानी प्रकाश छा जाता है। स्वप्न और कल्पना पृथ्वी पर अवतरित हो साम्राज्ञी का अभिवादन कर गाते हैं। सब लोग आँखें मल-मलकर एकटक उनकी ओर देखते हैं। ]

स्वप्न और कल्पना—इन मानवी भावनाओं के वस्त्र पहना एवं मानवी रूप, रङ्ग और आकार ग्रहण करा कर हमें आपने उन्मुक्त निःसीम से किस दिव्य प्रयोजन के लिए अवतीर्ण करवाया, सम्राज्ञि ! वह कौन-सा देव-कार्य है ? स्वप्न और कल्पना उसे जानने को उत्सुक हैं।

ज्योत्स्ना—तुम्हारी उत्सुकता स्पृहणीय है। स्वप्न और कल्पने ! सुनो, इस बुद्धिवाद के भूलभुलये में खोई हुई, दानव,

सापेक्षवाद, विकासवाद आदि अनेक वाद-विवादों की टेढ़ी-मेढ़ी पेचीली गलियों में भटकी हुई, नास्तिकता और सन्देहवाद से पीड़ित, पशुओं के अनुकरण में लीन मानव-जाति का परित्राण करना है। उसकी आँखों के सामने जीवन का नवीन आदर्श, सौन्दर्य का नवीन स्वप्न, स्नेह-सहानुभूति एवं समत्व का नवीन प्रकाश, सुख और शान्ति का नवीन स्वर्ग निर्माण करना है। उसे प्रेम के अधिक विस्तृत राजमार्ग पर चलाना है। धर्मान्धता, रूढ़ि-प्रियता, प्रेतपूजा, निर्मूल प्रथाओं एवं निरर्थक रीति-नीतियों के बन्धनों से मुक्त करना है। उसकी बुद्धि को अधिक सरल, हृदय को अधिक उज्वल बनाना है। उसे जड़ता से चैतन्य की ओर, शरीर से आत्मा की ओर, रूप से भाव की ओर अग्रसर करना है।

स्वप्न-कल्पना—हमारा आना सार्थक हुआ।

ज्योत्स्ना—काव्य, संगीत, चित्र, शिल्प द्वारा मनुष्य के सम्मुख जीवन की उन्नत मानवी मूर्तियों को स्थापित करना है। इसके लिए कौन-सी राह सुगम होगी, कौन-सी पद्धति अचूक होगी, यह तुम लोगों को सोचना है। तुम दोनों मानव-जाति के कल्याण एवं मुक्ति का द्वार खोलने में मेरी सहायता करो। तुम्हारी अलौकिक शक्ति, वायवी प्रतिभा एवं मायावी आकर्षण के प्रभाव से यह कार्य अधिक सुगमता से संपन्न हो सकेगा, इसीलिए मैंने तुम्हारा आवाहन किया है।

कल्पना—सम्राज्ञी के उन्नत उदार हृदय का परिचय पाकर मैं कृतज्ञ हुई। समय-समय पर मानव जाति के सम्मुख एक-से-एक ऊँचे आदर्श रक्खे गए, पर कोई भी आदर्श उसका संपूर्णतः परिष्कार नहीं कर सका। सदैव से मनुष्य में उसी तरह सद्-असद् प्रिय-अप्रिय का सम्मिश्रण रहा है, भले ही उसमें मात्राओं

का न्यूनाधिक भेद रहा हो। विगत युगों का मनुष्य मनस्तत्त्व की विवेचना में अधिक सफल नहीं हुआ, इसीलिए मनोजगत् को अनिर्वचनीय, माया आदि अनेक नाम देकर, त्याग-विराग की सहायता से अपने को भुलावे में डाल, उसने जीवन को अज्ञान-जनित, दुःख-जनित समझ लिया और अपनी आत्मा के लिए एक काल्पनिक स्वर्ग का इन्द्रजाल निर्मित कर इस जन्म-मृत्यु, सुख-दुःख के चिर आलिङ्गन-पाश में बँधी हुई जीवन की कठोर वास्तविकता से छुटकारा पाने के लिए उसने अनेक छाया-सत्यों पर अवलम्बित एक मिथ्या आत्म-प्रवञ्चना का आश्रय ग्रहण किया। जिस असीम जीवन-शक्ति के अमर स्पर्शों से यह चेतना-शून्य मिट्टी अनेक रूप-रङ्गों में पुष्पित-पल्लवित हो, मृत्यु के अन्धकार से चेतना के प्रकाश में आ, असंख्य जीवों एवं प्राणियों का सुन्दर आकार-प्रकार धारण कर ऐश्वर्यमयी होती रहती है; उसके स्नेह-पाश से मुक्त होकर फिर से श्वास को वायु में, देह को मिट्टी में मिला देना ही उसका चरम लक्ष्य रहा! इस युग के मनुष्य का ध्यान भूत-प्रकृति की ओर गया है। संसार की भौतिक कठिनाइयों से परास्त होकर, उसके दुःखों से जर्जर होकर, मनुष्य की समस्त शक्ति इस समय केवल बाह्य प्रकृति के अत्याचारों से मुक्ति पाने की ओर लगी है। जिसके लिए उसने भूत-विज्ञान की सृष्टि की है। वह देश-काल एवं भौतिक शक्तियों को हस्तगत कर रहा है। यह भूत-प्रकृति ही उसके कष्टों का कारण है या कुछ और भी, इसका ठीक-ठीक निर्णय वह अभी नहीं कर पाया। मानव-जीवन के बाह्य क्षेत्रों एवं विभागों को संगठित एवं सीमित कर, अपने आन्तरिक जीवन के लिए उदासीन होकर मनुष्य अपनी आत्मा के लिए नवीन कारा निर्मित कर रहा है।

स्वप्न—( अपनी विस्मय-पूर्ण दृष्टि एकत्र कर ) मनुष्य-जाति को सदैव से सौंदर्य-विभ्रम, प्रेम का स्वर्ग, भावनाओं का इंद्र-जाल और दारुण दुर्गम वास्तविकता का विस्मरण अथवा भुलावा पसंद रहा है। उसके सूक्ष्म वायवी हृदय-तत्व को एवं सीमा-हीन आकांक्षाओं को इसी में परितृप्ति मिलती है। मनुष्य सत्य की ओर आँख उठाने में डरता ही नहीं, एकदम नग्न सत्य को देख सकने में असमर्थ भी है। सम्राज्ञी का मनोरथ सहज ही में सिद्ध हो जाय; यदि मनुष्य के लिए एक और भी अधिक उत्तेजक, मादक, मोहक, सूक्ष्म और मार्जित छलना की सृष्टि कर दी जाय; जिसके सौंदर्य-जाल पर मुग्ध होकर वह विलासिता, कदर्य पशुता, जड़वाद आदि की दासता से मुक्त हो सके। सम्राज्ञी की आज्ञा हो, तो मैं अपनी दिव्य वायवी शक्तियों का परिचय दूँ, और मनुष्य की आँखों के सामने एक ऐसे अननुभूत ऐश्वर्य और स्वर्गीय सौंदर्य का अलौकिक इंद्रजाल उछाल दूँ, कि वह इंद्रियों की देह से मुक्त होकर एक अभिनव सूक्ष्म शोभा के मात्राकाश में विचरण करने लगे।

ज्योत्स्ना—( आशान्वित होकर ) उपायों के बारे में तर्क कर समय खोना ठीक नहीं; कोई भी उपाय हो, उन्नत और कल्याण-कारी हो। समय पर और भी सुंदर उपाय पैदा होते रहते हैं। स्वप्न ! मुझे तुम्हारी विश्व-मोहिनी शक्ति पर पूरा विश्वास है। मेरे विचारों के प्रचार एवं मनोरथों की पूर्ति के लिए तुम जिन उपायों को उचित समझो, स्वतंत्रता-पूर्वक काम में लाओ। मैं तुम्हें पूर्ण अधिकार देती हूँ।

स्वप्न—( प्रफुल्लित होकर ) सम्राज्ञी को विजय प्राप्त करने में विलंब नहीं होगा। मैं अपनी कल्पना के साथ दिन-भर के काम-काज से श्रांत एवं निद्रा में निमग्न मनुष्य-जाति के मनोलोक में

प्रवेश कर उसकी पलकों में नवीन स्वप्नों का चित्रपट बुनता हूँ; उसके मन को स्थूल-वासनाओं के मोह से मुक्त कर अभिनव सौंदर्य, अभिनव सुख, अभिनव संस्कृति के आकाश में उठा देता हूँ। सम्राज्ञी यहाँ बैठे-बैठे मेरे विश्व-विदित सम्मोहन का जादू देखें। मैं अपना मायावी चित्रपट आपके सामने खोले देता हूँ। पलकों में स्वप्नों की तरह, मानव-जाति का समस्त भविष्य, अनेक रहस्य-पूर्ण रूपों एवं छाया-छवियों में उसमें प्रतिबिंबित होता रहेगा। [ स्वप्न आकाश की ओर संकेत करता है। ऊपर से एक स्वच्छ पट, परदे की तरह यवनिका के सामने झूलने लगता है।]

ज्योत्स्ना—मैं आनंद एवं उत्सुकता के साथ तुम्हारी दिव्य प्रतिभा का चमत्कार देखूँगी।

स्वप्न-कल्पना—तो आज्ञा दीजिए।

ज्योत्स्ना—अवश्य, तुम जाकर अपना कार्य आरंभ करो।

[ सहसा प्रकाश मंद एवं धुँधला पड़ जाता है। तंद्रालोक की मृदुल, शिथिल, घन-अलस वायु चारों ओर व्याप्त होने लगती है; जिसके मधुर सुख-स्पर्शों से सब लोग झूम-झूमकर अपूर्व स्वप्नावस्था को प्राप्त हो जाते हैं। जलते हुए नक्षत्रों की तरह अनेक रंग-बिरंगे उज्ज्वल प्रकाश-मंडल आँखों को चकाचौंध कर दृश्य-पट पर चक्राकार घूमने लगते हैं; जिनसे धीरे-धीरे, कई आलोक-आकृतियाँ, मनोहर वर्णों की जगमगाहट में स्वरूप ग्रहण कर, परदे पर अवतरित होती हैं। जान पड़ता है, जैसे स्वर्ग का सौंदर्य, अपने ही उल्लास की अतिशयता से अनेक आलोक-निर्झरों में फूट-फूट पड़ा हो। शनैःशनैः ये आकृतियाँ अधिक स्निग्ध एवं स्पष्ट आकार धारण करती हैं। नेपथ्य में बाजा बजता है; अनेक वाद्यों की मधुर मिश्रित झंकारों से समस्त वायु-मंडल, संगीत के श्वास-प्रश्वासों से मधुमय हो, गूँज उठता है।

स्वप्न और कल्पना सुप्त मनुष्य-जाति के मनोलोक में प्रवेश कर

मनुष्यों में नवीन संस्कार एवं भावनाएँ जाग्रत् करते हैं। फलतः नवयुग का निर्माण करने के लिए, मनःस्वर्ग से देव-बाल और बालाएँ प्रकट होकर, अनेक मनोरम मानसी प्रतिमाओं का आकार-प्रकार ग्रहण कर चित्रपट पर अवतरित होती हैं। ये आकृतियाँ विविध प्रकार के दिव्य, रमणीय वस्त्रों से विभूषित हैं। कोई बारीक रेशमी रोओं से आच्छादित, कोई किसलयों की लालिमा एवं पुष्पों के पराग से परिवृत, कोई इन्द्रधनुषी छायाभास से मण्डित, कोई साँझ के विरल जलदों, रङ्गीन वाष्पों, अभ्रक के पत्रों एवं झिलमिलाती रश्मियों से वेष्टित हैं। कुछ छोटे-छोटे बालक एवं बालिकाएँ नग्नप्राय हैं; इनके कन्धों से पैरों की ओर हलकी फेन की जालियाँ लिपटी हैं।

इन आकृतियों के पाँव फर्श को नहीं छूते, प्रत्युत, अपने ही हलके-पन के कारण, सङ्गीत की उठती-गिरती लहरों पर, ताल-लय पूर्वक नृत्य करते एवं गाते हुए, ये ऊपर-नीचे एक ओर से दूसरी ओर वाहित होते रहते हैं। इन सृजन और पालक-शक्तियों में कुछ के रूप व्यक्त, कुछ के अभी अर्द्धव्यक्त एवं अव्यक्त हैं। कुछ के नाम हैं कुछ के नहीं; उनके लिए अभी शब्द नहीं बने। वे भविष्य में अपने आकार एवं नाम ग्रहण करेंगे।

परदे पर प्रतिफलित छाया-छवियाँ भाव-भङ्गी-पूर्वक मूक-नाट्य एवं भाव-नृत्य करती हैं। ]

ज्योत्स्ना—( स्वप्नावेश से उठकर ) धन्य है स्वप्न के उर्वर हृदय और कल्पना की सूक्ष्म सूझ को ! मैं इन्हीं सृजन और पालन-शक्तियों का प्रादुर्भाव एवं विकास चाहती हूँ ! इनके सम्मोहन में बँधकर मनुष्य-जाति अपनी तामसी वृत्तियों की जघन्यता एवं कुरूपता से अवश्य मुक्त हो जायगी। इस पृथ्वी पर स्वर्ग की विभूतियाँ अभिसार करने लगेंगी।

सुरभि—सम्राज्ञी का स्वप्न सफल होगा, इसमें मुझे कुछ भी सन्देह नहीं।

पवन—इन स्वर्गीय शक्तियों का आविर्भाव संसार की मनोभूमि पर अवश्य हो गया है; पर अब यह देखना है कि मनुष्य की मिट्टी का अन्धकार इन प्रकाश-पुत्रों के रूप-रंगों को कहाँ तक ग्रहण कर सकता है। संसार के सैकत-तट पर इन देव-दूतों के दिव्य पद-चिह्न कब तक ठहर सकते हैं। पाषाण को प्रतिमा का स्वरूप देकर उसमें जीवन के हाव-भाव भर देना सरल है; किन्तु स्वप्नों के वायवी सौन्दर्य को स्थूल वास्तविकता के पाश में बाँध देना असंभव नहीं, तो दुष्कर अवश्य है। सम्राज्ञी की कृपा से मुझे इस पृथ्वी पर अनेक नवीन युगों की ध्वजाएँ फहराने का भार सौंपा गया है, मैंने पशु-प्रवृत्तियों की तामसी संतानों को सहज में परास्त होते नहीं देखा। इस भू-लोक के कुछ दार्शनिक तो तमोगुण के तिरोभाव को असम्भव मानते हैं, और उसे सृष्टि के विकास के लिए एक आवश्यक उपादान समझते हैं।

सुरभि—फिर न जाने हृदय क्यों ऐसा चाहता है कि संसार से यह तामसी विनाश उठ जाय, और यह सृष्टि प्रेम की पलकों में, अपने ही स्वरूप पर मुग्ध, सौन्दर्य का स्वप्न बन जाय!

[ छायाकृतियाँ मूक-अभिनय समाप्त कर धीरे-धीरे अन्तर्धान हो जाती हैं। दृश्य-पट पर आसमानी प्रकाश, आकाश की तरह फैल जाता है, और उसमें पुञ्ज-पुञ्ज प्रकाश-मण्डलों से अवतरित हो, सौर चक्र के विविध ग्रह, उपग्रह एवं नक्षत्र, उज्ज्वल आलोकमयी मानवाकृतियाँ धारण कर सूर्य के चारों ओर घूमने लगते हैं।]

सुरभि—वह देखिए, सम्राज्ञि! नेत्रों को चकाचौंध करनेवाला सौरमण्डल का जाज्वल्यमान दृश्य!

[ शनैःशनैः सौरमण्डल का दृश्य क्षीण होकर अदृश्य हो जाता है। उसके स्थान पर शून्य में घूमता हुआ भूगोल का दृश्य सामने आता है, जिससे सूर्यातप में, समुद्र की नील तरङ्गों पर नृत्य करती हुई अनन्त-

यौवना, मातृ-स्वरूपा पृथ्वी अवतीर्ण होती है। नील अनिल का फहराता हुआ रेशमी दुकूल; विशाल पयोधरों पर हरीतिमा की कंचुकी; अङ्गों में अनेक मणि-रत्नालङ्कार, गले में लम्बी-लम्बी उज्ज्वल मोतियों की लड़ियाँ; अशान्त प्रसन्न आनन; सिर पर बालेन्दु से मण्डित रजत-हिम-किरीट; दाएँ हाथ में धान की सुनहली बालियाँ, बाएँ हाथ में सलिल-सुधा से पूर्ण स्वर्ण-पात्र।

पृथ्वी के तिरोहित हो जाने पर, परदे पर एक रमणीक उपवन का दृश्य प्रतिफलित होता है, जिसमें भाँति-भाँति के फूल एवं फलों के वृक्ष शोभा-भार से लदे हुए हैं। शाखाओं पर तरह-तरह के पक्षी कुदक-कुदक कर कलरव कर रहे हैं। इधर-उधर हिरनों और पालतू पशुओं के निर्भीक झुण्ड विचर रहे हैं। बीच-बीच में छोटे-छोटे सुन्दर गृह एवं पट-मण्डप बने हैं। मनोहर वेशों में सुन्दर स्वस्थ बालक-बालिकाओं और युवक-युवतियों के गिरोह उपवन में टहलते, एवं कुञ्ज-वितानों में क्रीड़ा-कौतुक, आमोद-प्रमोद करते, फूल चुनते, हार गूँथते, फलों का आस्वादन करते दृष्टिगोचर होते हैं।]

ज्योत्स्ना—यह शान्त, शिष्ट, सुख-सम्पन्न, नवीन मनुष्य जाति का दृश्य है। यही मानव पृथ्वी के ऐश्वर्य, पूर्ण चेतना के उज्ज्वल प्रतीक; जीवन-वसन्त के मानवी कलि-कुसुम हैं।

[ धीरे-धीरे उपवन का दृश्य हट जाता है, और उसका एक भाग स्पष्ट एवं वृहद् आकार में परदे पर झूमने लगता है।

मौलसिरी की छाया में हरी-भरी दूर्वावृत पृथ्वी पर जॉर्ज नामक एक युवक बैठा हुआ उपवन की शोभा देख रहा है, उसकी जाँघ पर कुहनी के बल नवयुवती यमुना लेटी है। जॉर्ज फ़ौन रङ्ग के पौपलिन की कमीज और जाँघिया पहने है। पाँवों में उसी रङ्ग के रेशमी होज हैं। यमुना हलकी आसमानी रङ्ग की साड़ी, उससे गहरे रङ्ग का जम्पर पहने है। पाँवों में मखमली जूती है।]

सुरभि—वह देखिए, सम्राज्ञि ! नवीन मानव जाति का एक और दृश्य ! जान पड़ता है, इन प्रकाश पुत्रों ने विश्व की मनोभूमि पर अवतीर्ण होते ही अपने दिव्य प्रभाव से मनुष्य जाति की सभ्यता में नवीन स्वर्ण-युग का समारम्भ कर दिया !

ज्योत्स्ना—अब हम लोग चुपचाप रहकर, अनिमेष दृष्टि से नवीन युग की मानव-जाति के दृश्यों का अनुशीलन करें। देखें, ये लोग उन सूक्ष्म सृजन शक्तियों की सात्त्विक भावनाओं एवं स्वप्न और कल्पना के वायवी सौन्दर्य को किसी सन्तोष-जनक मात्रा तक अपने जीवन में अनुवादित कर सके हैं या नहीं।

[ छायाकृतियाँ वार्तालाप करती हैं। ]

---

## सङ्कल्प—

लेखक—श्री चण्डीप्रसाद 'हृदयेश'

'हृदय' भाव-प्रधान कहानी लिखा करते थे। उनकी रचनाओं में कथा-पक्ष की न्यूनता एवं भावों की भव्यता सर्वत्र प्राप्त होती है। परन्तु भाव-स्वरूप का जितना अनुरागपूर्ण कथन दिखाई पड़ता है उतनी सक्रियता का विस्तार उनमें नहीं दिखाया गया। 'प्रसाद' की भाँति 'हृदयेश' में भी आधार-आधेय का सुन्दर समन्वय मिलता है। इसकी भाषा काव्य और अलङ्कार प्रधान तो है ही, साथ ही उसमें शब्दाडम्बर भी अधिक है। इस कहानी में लेखक ने चित्रित किया है कि जीवन की सार्थकता त्याग एवं सेवा में है। जिसमें ऐसा मङ्गल सङ्कल्प उत्पन्न होता है वह सङ्कुचित विलास और सुख-बन्धन से मुक्त होकर महत् बन जाता है। उसके लिए सम्पूर्ण वातावरण सरस और अनुकूल दिखाई पड़ने लगता है।

नवीं तरंग—

( १ )

आदानं ही विसर्गाय सतां वारिमुचामिव।

—कालिदा

विशुद्ध हृदय-कानन के कलित कल्प-कुंज में, भाव-मंदाकिन के दुकूलवर्ती विमल शिला-खंड पर बैठे हुए धर्म्म के पादपद में स्थिर होकर, ऐश्वर्य ने पूछा—"मेरे जीवन की सार्थकत कहाँ है?" धर्म ने उत्तर दिया—"त्याग की वेदी पर।" ऐश्वर्य ने उल्लसित होकर पुनः प्रश्न किया—"कहाँ पाऊँगा?" धर्म ने अपने आशीर्वाद-पाणि को ऐश्वर्य के वैभव-भूषित मस्तक प रखकर कहा—"सेवा के सदन में।"

राजीव ने सोचा—सेवा का अनन्त-व्यापी साम्राज्य है पंचतत्व अपने द्वार पर भिक्षुक की अच्छी अपेक्षा न करके स्व उसके द्वार पर सेवा करने को प्रति मुहूर्त समुपस्थित रहते हैं। सूर्य्य की नृत्य करती हुई किरण-माला, वर्षा की शीतल जल-धारा चंदन-गंधवाही समीर, अनंत नभ-प्रदेश की क्षीर-धौत प्रफुल्ल लक्ष्मी प्रकृति का परमोत्कृष्ट वैभव—सब मिलकर मानों व्यथित की व्यथा को, वेदना की ज्वाला को, अभाव के कठोर कष्ट को दूर करने के लिए विश्व में अवतीर्ण होते हैं। विश्व की सेवा में आत्म-संतोष की उपलब्धि के लिए, सतत रत रहते हैं। कैसा सुन्दर दृश्य है; कैसा पावन उद्देश्य है; कैसा पुण्य-संकल्प है; कैसी पवित्र साधना है।

राजीव ने अपने हृदय में आत्मा की स्वतः प्रकाशमान ज्योति को मानसिक लोचनों के द्वारा देखा, चकित होकर देखा कि

स्वार्थ, द्वेष इत्यादि, सूर्य्योदय पर उलूक-पंक्ति की भाँति भागे जा रहे हैं। राजीव ने फिर सोचा—संतोष के मुख-कमल की मंद-मुसकान कैसी सुन्दर है; निःस्वार्थ दान की विमल जल-धारा में स्नान करके संतोष-जाया दरिद्रता कैसी शोभित होती है; आश्वासन की शीतल छाया में बैठकर पश्चात्ताप की हृदय-वल्लरी का कैसा करुण स्वर उत्थित होता है; सहानुभूति के कुसुम-कोमल-क्रोड़ में बैठकर आशंका और अभाव मानों त्रिलोक की विभूति का परिहास करते हैं। कैसा स्वर्गीय आनंद है; कैसा निर्विकार उल्लास है; कैसी पवित्र स्फूर्ति है!

राजीव आंतरिक अनुभव करते हुए गृह-संलग्न-उद्यान में विहार करने लगे।

पवित्रभाव आनंद-महाकाव्य का पुण्य मंगलाचरण है।

( २ )

अतुल वैभव की प्राप्ति यदि पूर्व-संचित पुण्य-पुंज का पुरस्कार है तो त्याग का संकल्प विशुद्ध आत्मा की नैसर्गिक साध है। ऐश्वर्य्य की उपलब्धि यदि कठोर तप का फल है, तो निर्विकार दान-निर्वाण की साधना का उच्च सोपान है, विलास का उपभोग यदि संसार-सुख की सर्वोत्कृष्ट सीमा है, तो सेवा की साधना स्वर्ग के आनंद की अपूर्व शांति है। संसार यदि शरीर का पक्षपाती है, तो स्वर्ग आत्मा का स्नेहाभिलाषी है। इसी स्वर्ग के लिए, इसी पूर्ण शांति के लिए, राजीव ने अपने शरीर और ऐश्वर्य्य की बलि देने का पूर्ण निश्चय कर लिया। राजीव! "शुभास्ते संतु पंथानः"

राजीव ने सामने देखा—प्रातःकाल की सूर्य्य-श्री चमेली की कली का आलिंगन कर रही थी, गुलाब के अर्द्ध विकसित लज्जा-विनम्र मुख को देखकर कोकिला आनंद से उन्मत्त हो रही थी; रसाल के विशाल अंक में बैठकर माधवी और मालती

बालचापल्य के साथ हँसी कर रही थीं; और दूर पर एक कुंज में उनकी नववधू प्रियतमा सरोजिनी अपने कल-कंठ से एक सुन्दर गाना गा रही थी। राजीव सुनने लगे। गान-लहरी सूर्य्य की मनोहर किरणों के साथ नृत्य करने लगी; खिलते हुए फूल मानों आनंद से झूमने लगे।

राजीव रागपूर्ण राग को सुनते-सुनते उसी निकुंज की ओर चलने लगे। उन्होंने कुंज के द्वार पर जाकर देखा कि सरोजिनी अपने सुमन-सुंदर कर से एक फूलों की माला गूँथते-गूँथते अपने ही आप मंद स्वर में अलाप कर रही है। मधुर ध्वनि को सुनकर मानों सुमन हँस रहे हैं। आत्म-विस्मृत होकर सरोजिनी के हाथ से प्रेम-सूत्र में बंदी हो रहे हैं। कैसा दृश्य था, उषा-देवी सुमनों को मानों सूर्य्य की किरणों में गूँथ रही थी। कविता-देवी मानों ललित भावों को शब्द-सूत्र में पिरो रही थी। वसंत-श्री मानों विकसित पुष्पों का चंद्रहार बना रही थी। सुन्दरता मानों विभिन्न मन-सुमन-समूह को एक में बाँध रही थी। चंद्रिका-चर्चित यामिनी मानों नक्षत्र-श्रेणी को चंद्रमा की स्निग्ध रश्मि में गूँथ रही थी। कुसुम-कली मानों कर-स्पर्श से रोमांचित हो रही थी, हँस-हँसकर सरोजिनी के कर-पल्लव को चूम रही थी।

राजीव ने कहा—"सरोजिनी ! किसके लिए माला गूँथ रही हो ?"

सरोजिनी ने लजाकर मृदु स्वर से कहा—"हृदय-देवता के लिए।"

राजीव ने कहा—"प्रिये ! हम अपने समस्त ऐश्वर्य्य का हार माता के कंठ-देश में पहिरा दें। गूँथने में सहायता दोगी ?"

सरोजिनी ने एक बार अनुराग-रंजित नेत्रों से राजीव को देखा। सुमधुर शब्दों में 'हाँ' कहकर और मृदु मुसकान द्वारा

प्रस्ताव का समर्थन करके, सरोजिनी ने हृदय-देवता के गले में भुज-लता की कोमल माला पहिना दी।

प्रेम और पवित्रता माता के कंठ-देश में माला पहिनाने के लिए चल दिये। सहानुभूति और सेवा मानों सशरीर होकर त्याग के कठोर कर्त्तव्य-क्षेत्र में अवतीर्ण हुए।

कुसुम के दल-के-दल पतित होकर उनके मार्ग को कोमल बनाने लगे; विश्वेश्वर के आशीर्वाद की शीतल छाया उत्तप्त सूर्य्य की किरणों से उनकी रक्षा करने लगी।

त्याग का संकल्प विजय-दुन्दुभी का प्रथम निर्घोष है।

( ३ )

मंदाकिनी के मंद-मंद प्रवाहित निर्मल शांत जल में चैत्र का चंद्रसा अपने सुन्दर वदन की श्री को देखकर आनंद से मुस-कुरा रहा है। तुषार-जल-कण-सिक्त-वन-पुष्पों से अठखेलियाँ करता हुआ समीर प्रकृति के दिनकर-कर-तप्त साम्राज्य को शीतल कर रहा है। राजीव अपने बाल्यबन्धु कुमुद के साथ परम रम्य दुकूल पर विहार कर रहे हैं। जगत् निस्तब्ध है; प्रकृति शांत है, समय मनोरम है।

राजीव अपनी चिंता में निमग्न हैं; कुमुद राजीव की शांत वदन-श्री एकटक होकर देख रहे हैं। राजीव सोचते हैं—कैसा मनोरम शांत अवसर है। मंदाकिनी के गुलाब-दल-कोमल-क्रोड़ में चंद्रमा, निर्बोध-प्रकृति योगी बालक की भाँति हँस रहा है। मंदाकिनी मानों वात्सल्य-रस की धार होकर बह रही है। प्रकृति मानों विश्व को समीर-कर की थपकियों से सुला रही है। कैसा प्रेम है, कैसा आनंद है! समस्त विश्व शांत होकर मानों भगवान की करुण छत्र-छाया में सो रहा है।

कुमुद ने शांति भंग करके कहा—"भैया राजीव! क्या तुमने दृढ़ निश्चय कर लिया है ?"

राजीव ने उत्तर दिया—"हाँ भाई! अपनी आत्मा की, परमेश्वर की प्रत्यक्ष प्रतिनिधि की आज्ञा का पालन किया है।"

कुमुद ने कुछ संदेहवश होकर कहा—"इस अवस्था में संसार का परित्याग करना तुम्हारा दुस्साहस है।"

राजीव ने कुछ हँसकर प्रत्युत्तर दिया—"संसार का परित्याग! नहीं भैया कुमुद! तुम समझते नहीं। मैं संसार का परित्याग नहीं करता हूँ, प्रत्युत संसार के साथ पूर्ण सहयोग करने को लालायित हो रहा हूँ। दरिद्रता के कंकाल-शेष-कलेवर में, वेदना के ज्वाला-ग्रसित शरीर में, निराशा के भग्न-हृदय में मैं एक नूतन संजीवनी धारा को प्रवाहित करने के प्रयत्न में प्रवृत्त हुआ हूँ। कुमुद! यह क्या संसार का परित्याग है ?"

कुमुद ने कुछ धीमे स्वर से कहा—"तब संसार-सुख से पराङ्मुख क्यों ?"

राजीव हँसे। कुमुद की ओर स्नेह से देखकर कहने लगे—"भोले भैया कुमुद! मैं इस विश्व में प्रकृत आनंद को प्राप्त करने के लिए ही इस मायिक सुख की तिलांजलि दे रहा हूँ। इस कुसुम-विनम्र लता को देखो! कैसी आनंदमयी है, देवता के चरण-कमलों में अपनी समस्त विभूति अर्पण करके वह कण-मात्र भी दुखी नहीं होती है। चंद्रमा निःस्वार्थ भाव से संसार के अंधकार—दुख को दूर कर रहा है। मंदाकिनी निःस्वार्थ वात्सल्य से पृथ्वी को पवित्र कर रही है। इसी निःस्वार्थ सेवा, निःस्वार्थ प्रेम के लिए मैं प्रस्तुत हो रहा हूँ। समझते हो कुमुद!"

कुमुद ने अनुरागपूर्ण दृष्टि से राजीव की ओर देखकर कहा—"समझता हूँ भैया! न समझकर भी मैं इतना अवश्य समझता हूँ कि, तुम कल्याणमति हो।"

राजीव ने उल्लसित होकर कुमुद का हाथ अपने हाथ में ले लिया, प्रेमपरिपूर्ण नयनों से उनकी ओर देखकर बोले—"भाई, कामी जिस काम-वासना के वश होकर जिन पयोधरों में काम का निवास देखता है, त्यागी उन्हीं में मातृत्व की वात्सल्य-धारा को देखकर कृतकृत्य होता है; जो नेत्र विलासी की दृष्टि में तीव्र यौवनमद से अरुण दिखाई देते हैं, उन्हीं में प्रकृत प्रेमी प्रेम के आँसुओं का पुण्य निवास देख पाता है। कुमुद, प्रवृत्ति का पराजय करना होगा।"

कुमुद ने स्वर में स्वर मिलाकर कहा—"प्रवृत्ति का पराजय करना होगा।"

राजीव फिर कहने लगे—"प्रवृत्ति का पराजय प्रवृत्ति का विनाश नहीं है। प्रवृत्ति को षट्रिपु से छुड़ाकर धर्म की अनुगामिनी बनना होगा। मैं इसी कठोर साधन में प्रवृत्त होना चाहता हूँ।"

कुमुद के हृदय में भाव की लहर बहने लगी। कुमुद ने सोचा—राजीव वास्तव में तपस्वी-जीवन व्यतीत करना चाहते हैं। उनका संकल्प स्तुत्य एवं शुभ है।

राजीव पुनः कहने लगे—"कुमुद, भाई बोलो! जननी की इस विषाद-वदना मूर्ति पर हास्य की रेखा लाने के लिए, संसार को स्वर्ग-सम आसन पर बिठाने के लिए, धर्म की आज्ञा पालन करने के लिए तुम अपनी बलि दे सकोगे? इस महान संकल्प साधन में अग्रसर होगे?"

कुमुद ने उल्लसित एवं दृढ़ होकर कहा—भैया समझता हूँ। कर्त्तव्य उत्तुङ्ग हिमालय के सुवर्ण-शिखर पर स्थिर होकर हमें आह्वान कर रहा है; जननी का आज्ञा-पालन करने के लिए हृदय-शोणित विकल हो रहा है। मैं भाई के पार्श्व में, माता

